## ( अथ ब्रह्मस्वरूपबोधकापरपर्यायजन्माद्यधिकरण ॥२॥ )

जिस ब्रह्मका विचार करना है उसका स्वरूप बतानेके लिये अब द्वितीय सूत्रका आरम्भ करते हैं—

(२) जन्मादि, अस्य, यतः इस सूत्रमें यह तीन पद हैं। जिससे जगत्की उत्पत्ति स्थिति और प्रलय होते हैं वही यहाँ पर ब्रह्मशब्दसे अभिमत है। ऋग्वेदमें कहा गया है कि "संवत्सर, दिन, रात्रि, सूर्य, चन्द्र, द्युलोक, पृथिवीलोक, अन्तरिक्षलोक इत्यादिको परमेश्वर पुनः २ उत्पन्न करता रहता है।" (ऋ० १०।१९०।१-३) यजुर्वेदमें कहा गया है कि "वह परमात्मा ही पृथिवी आदि लोकोंको धारण करता है" ( शु० य० १३।४ ), अथर्ववेदमें कहा गया है कि "हे परमेश्वर ! आप ही सर्वजगत्का विश्लेषण अर्थात् प्रलय करते हैं" ( अथ० ६।६३।४ )। इन वेदोंके प्रमाणोंसे सिद्ध है कि ब्रह्म अर्थात् परमात्मा ही सृष्टि, स्थिति और प्रलयका कारण है। ब्रह्म ही निमित्त कारण है और ब्रह्म ही उपादान कारण है। यद्यपि उपादान कारण परिणामि होता है और ब्रह्मको उपादान कारण माननेसे ब्रह्म परिणामि हो जायगा और परिणामि होनेसे विनाशि और अनित्य हो जायगा; तथापि अचित् अर्थात् प्रकृतिके द्वारा ब्रह्मका परिणाम स्वीकार करनेसे ब्रह्म निर्दुष्ट रह जाता है। तात्पर्य यह है कि चित्=जीव और अचित्=प्रकृति यह दोनों ब्रह्मके शरीर हैं। शरीर शरीरीसे पृथक् नहीं माना जाता। अतः विकार तो शरीरमें=प्रकृतिमें होता है अतः उपादान कारण भी वस्तुतः प्रकृति ही है परन्तु उपचारसे=शरीरशरीरीके अभेदसे ब्रह्मको उपादान कारण कहा जाता है। जैसे बाल्यावस्था, युवावस्था, वृद्धावस्था इत्यादि अवस्थाएँ शरीरकी हैं तथापि मैं बालक हूँ, मैं युवा हूँ, मैं वृद्ध हूँ, यह व्यवहार जीवात्मा करता है और इस

व्यवहार करनेसे जीवात्मा कभी भी विकारी नहीं होता, ऐसे ही ब्रह्मके शरीर=प्रकृतिमें विकार होनेपर भी ब्रह्म विकृत नहीं होता।

यहाँ इतना ध्यान रहे कि संहिताओंमें जैसे यह उल्लिखित है कि परमेश्वर जगत्को अचित् उपादानके द्वारा बनाता है वैसे ही ऐसी श्रुतियाँ भी हैं जो यह कहती हैं कि जगन्मात्र ब्रह्म ही है। जैसे कि "इस ब्रह्माण्डमें जो कुछ उत्पन्न हुआ है और जो कुछ उत्पन्न होगा, सब ब्रह्म ही है" ( ऋ० १०।९०।२ ) "एक ही परमात्मा यह सब कुछ बन गया" ( ऋ० ८।५८।२ ) "उत्पन्न हुए सब पदार्थ भी ब्रह्म ही है और उत्पन्न होनेवाले पदार्थ भी ब्रह्म ही होंगे" ( शु० य० ३२।४ ) "परमात्माने अपने एक अङ्गको सहस्रों रूपोंमें परिवर्तित कर दिया" ( अथ० १०।७।९ )। "मेधावी क्रान्तदर्शी लोक एक ही ब्रह्मके अनेक रूपोंकी कल्पना करते हैं" ( ऋ० १०। ११४।५ )। "विद्वान् लोक एक ही ब्रह्मको बहुत रूपोंसे बोलते, कथन करते हैं" ( ऋ० १।१६४।४६ )। दोनों प्रकारके वचन हैं। अतः संहिताभागसे द्वैतवाद भी सिद्ध होता है और अद्वैतवाद भी। संगति लगानेका प्रयास निरर्थक है। संगति लगानेवाला अपनी रुचि और मतिके अनुसार संगति लगा लेगा। उसका फल कुछ नहीं है। एक पक्ष भेदवादको और दूसरा अभेदवादको मानता ही रहेगा। यही श्रुतियाँ दोनों वादोंकी सिद्धिकेलिये उपयुक्त होंगी। कलहकी भूमिका बन जायगी। सर्वोत्तम यही है कि भेद और अभेद, द्वैत और अद्वैत सबको ही वैदिक स्वीकार करना चाहिये। अमुक सिद्धान्त ही सत्य है, यह कहना अतीव कठिन है। तत्त्वनिर्णयकी बातको भूल जाना चाहिये। कभी कोई तत्त्व निर्णीत हो ही नहीं सकता क्योंकि अमुक ग्रन्थके आधारसे ही हम तत्त्वनिर्णय करना चाहते हैं। वस्तुतः ब्रह्मके विषयमें किसी वस्तुका निर्णय न होना ही ब्रह्मके माहात्म्यका द्योतक है। इति ब्रह्मस्वरूपबोधकापरपर्यायजन्माद्यधिकरण समाप्त ॥ २ ॥

## ( अथ शास्त्रयोनित्वाधिकरण ॥ ३ ॥ )

सृष्टि, स्थिति, प्रलयका कारण ब्रह्म है, इसमें सूत्रकारको प्रमाण उपस्थित करना चाहिये। अतः प्रमाणउपस्थित करनेके लिये यह सूत्र है—

(३) सृष्टि, स्थिति और प्रलयका कारण ब्रह्म है इसमें शास्त्र= वेद प्रमाण हैं। आजतक तो किसीने देखा नहीं है कि यह जगत् ब्रह्ममेंसे उत्पन्न हुआ है अथवा ब्रह्मसे उत्पन्न हुआ है। अतः प्रत्यक्ष प्रमाण तो हो ही नहीं सकता। प्रत्यक्षके विना अनुमान प्रमाण भी नहीं हो सकता। अतः अगत्य। शब्द प्रमाणको ही स्वीकार करना पड़ता है। वेदप्रमाण वहुतसे गतसूत्रके भाष्यमें लिखे गये हैं। थोड़ेसे यहाँ भी लिखे जाते हैं। "जिस समय परमात्माने जगत्का निर्माण किया उस समय उसका अधिष्ठान= निवास स्थान क्या था? उपादान कारण क्या था? क्रिया किस प्रकारकी थी? और निमित्त कारण क्या था? ( यजु० १७।१८ )। इस मन्त्रमें परमात्माने ही जगत्का निर्माण किया है, इतना मानकर ही प्रश्न किये गये हैं। इन प्रश्नोंका उत्तर अग्रिम मन्त्रमें दिया गया कि "वह परमात्मा अकेला ही जगत्का निर्माण करता है। उसका कोई अधिष्ठान नहीं था, कोई उपादान नहीं था, कुछ नहीं था। इसी भावको प्रकट करनेकेलिये ब्रह्मको विश्वतश्चक्षु, विश्वतो मुख, विश्वतोवाहु और विश्वतस्पात् कहा गया है। इस आधी ऋचामें ब्रह्मको विश्वतोवाहु कहकर उत्तरार्धमें वाहुभ्याम्=दो हाथोंसे वह जगत्को गति देता है—वनाता है, ऐसा कहा गया है। विश्वतो-वाहुका अर्थ है कि सव ओर उसके हाथ हैं अथवा सव कुछ उसके हाथ हैं। सव कुछमें धर्माधर्मका भी समावेश होता है। अतः इन्हीं धर्म और अधर्मरूप दो हाथोंसे वह जगत्को वनाता है।

अर्थात् उसे अन्य किसी साधनकी आवश्यकता नहीं है। केवल पूर्वजन्मोंके किये हुए धर्म और अधर्मको ध्यानमें रखकर वह विश्वकर्मा जगत्को बनाता है। उत्तरार्धका एक यह भी अर्थ है कि वह ब्रह्म अकेला ही प्राणियोंको हाथोंसे और पैरोंसे जोड़ता है—संयुक्त करता है (शु० य० १७।१९)। यह दोनों मन्त्र ऋग्वेद (१०।८१।२-३) में भी हैं। इन मन्त्रोंसे प्रथम तो यह सिद्ध होता है कि वह जगत्को विना किसी उपादानके ही बनाता है। अतः विशिष्टाद्वैतकी अचित् और अद्वैतवादकी माया दोनों ही उपादानरूपसे नहीं रह जातीं। सृष्टि बनानेमें वह स्वयं समर्थ होता है। केवल जीवोंके धर्माधर्मका विचार करके वह जगत्को बना लेता है। इस मन्त्रमें "पतत्रैः शब्द पैरकेलिये आया है। प्राणियोंको दो हाथोंसे जोड़ता है और पैरोंसे जोड़ता है, यह उत्तरार्धका अर्थ है। दो हाथवाले मनुष्य ही हैं। बहुत पैरोंवाले पशु, कीट, पतङ्ग आदि हैं। बाहुभ्यामका "दो हाथोंसे प्राणियोंको युक्त करता है" यह अर्थ माननेपर धर्माधर्मरूप अर्थ छूट जाता है। तब धर्माधर्म उपादान भी नहीं रह जाता। स्वसामर्थ्यसे ही और स्वेच्छासे ही सर्वजगत्का ब्रह्म निर्माण करता है, यह सिद्ध हो जाता है। तब ब्रह्मका क्रीडामात्र ही जगत् है, ऐसा प्रतीत होता है। "पतत्रैःका" अर्थात् परमाणु अथवा पञ्चभूत भी होते हैं। तब यह भी सिद्ध होता है कि भूतोपादानसे ही वह प्राणियोंको दो हाथोंसे युक्त करता है। ऊपर कहा गया है कि दो हाथ केवल मनुष्यको ही होते हैं अतः यह मन्त्र केवल मनुष्यसृष्टिको बतानेवाला ही बन जाता है। बाहुभ्यामका धर्माधर्म अर्थ माननेसे और "पतत्रैःका" चरणरूप अर्थ माननेसे यह मन्त्र केवल पशुओंकी ही सृष्टिका वर्णन करनेवाला बन जाता है। बाहुभ्यांका धर्माधर्म अर्थ माननेसे और पतत्रैःके साथ बाहुभ्यामका अध्याहार करनेसे

यह मन्त्र मनुष्ययोनि और तिर्यग्योनि दोनोंका वर्णन करने लग जाता है। तब यह सिद्धान्त भी निकलने लग जाता है कि मनुष्य कर्मानुसार पशु भी बनता है। क्योंकि पशु स्वयं धर्माधर्मज्ञान-विहीन होता है। उसकेलिये कोई शास्त्र भी नहीं है। अतः यह तो कहा ही नहीं जा सकता कि पूर्व पशुयोनिमें किये गये हुए कर्मोंके अनुसार प्राणी बनाया जाता है। केवल यही माना जा सकता है कि मनुष्ययोनिमें किये हुए कर्मोंके अनुसार जीव मनुष्य, पशु, पक्षी, कीट, पतङ्ग आदि योनियोंमें जाता है। इस मन्त्रके अस्पष्ट होनेसे अनेक बातें सिद्ध की जा सकती हैं। परन्तु वह तथ्य होंगी या अतथ्य होंगी, इसका निर्णय नहीं ही हो सकता। अतः इसे यहाँ ही छोड़ देता हूँ।

(४) जगत्कर्ता ब्रह्म ही है अन्य नहीं, अब तक यह गया है। इसपर पूर्वपक्षी शङ्का करता है कि सृष्टिका व्यापार तो कोई जीव भी कर सकता है। इसका उत्तर देते हैं। जगत्कर्तृत्वादिका अबाधितरूपसे अन्वय=सम्बन्ध ब्रह्ममें ही हो सकता है, जीवमें नहीं। क्योंकि वेदोंमें कहा गया है कि "पृथिवीका धारण करनेवाला परमात्मा ही है। उसीको तीनों लोक नमस्कार करते हैं। पवित्र-भावनावाले मनुष्योंमें उसका निवास है। सर्व प्रजाओंमें वह प्रशंसनीय है।" (अथ० २।२।१) "सब पदार्थोंके हे परमेश्वर, आप ही महान् अधिष्ठाता हैं। सब पदार्थोंको आप अत्यन्त समीप से देखते हैं। आपके माहात्म्यको परम विद्वान् ही जान सकते हैं" (अथ० ४।१६।१)। यह सब वेदोक्ति किसी भी जीवमें संगत नहीं हो सकती। अतः जगत्का कर्ता धर्ता सब परमात्मा ही है, तथा वह केवल शास्त्रप्रमाणसे सिद्ध है।

कितने ही भद्र पुरुषोंका मत है कि जगत् अनादि है। इसका उत्पादक कोई नहीं है। जगद्रूप जालमें जीवोंको बाँधकर असह्य

पीड़ा देना यह किसी भी दयालु और विवेकी परमेश्वरका कार्य नहीं हो सकता। जगत् सर्वथा अपूर्ण है। अपूर्ण जगत्का कर्ता भी अपूर्ण ही हो सकता है। ईश्वरको जगत्कर्ता माननेसे वह भी अपूर्ण ही सिद्ध होगा। जीवोंके कष्टोंको देखकर, वह ईश्वर सर्वथा निर्दय ही है, यही कहना पड़ता है। अपने पूर्वजन्मोंके कर्मोंके फल सब जीव भोग रहे हैं, परमात्मा न्यायी है अतः न्यायपूर्वक सबको फल भोग करा रहा है, फलभोग कराकर, जीवोंको पवित्र बनाता है, यही उसकी दया है, यह सब कथन केवल बालसंमोहन हैं। कोई जलसे मरता है। कोई जल विना मर रहा है। कोई आगमें जलाकर मारा जाता है। कोई काटा जाता है। कोई गोलियोंका लक्ष्य बनता है। कोई रोगोंसे पीड़ित होकर त्राहि त्राहि कर रहा है। यह सब परमेश्वरके राज्यमें यदि हो तो उसके राज्यका अन्त हो जाना चाहिये। यदि यही अभिप्राय सत्य हो कि सब अपने २ कर्मोंके फल भोग रहे हैं तब किसीके राज्यमें प्रजा पीडित हो तो वह राजदोष माना ही नहीं जा सकता। वह ईश्वरीय इच्छा ही होगी, ईश्वरीय व्यवस्था ही होगी। तब दान, पुण्य, दया, सेवा आदि सब निरर्थक होंगे। क्योंकि ईश्वरने जिसे दुःखी बनाया है, यदि कोई उसे सुखी बनाने जाय तो वह ईश्वरका प्रतिद्वन्द्वी बनेगा। ईश्वरवादी ईश्वरका प्रतिद्वन्द्वी नहीं बनना चाहेगा, अतः दयाधर्मका प्रलय हो जायगा। यदि कहो कि दया करना जीवधर्म है, अतः उसे दया करते ही रहना चाहिये। तो यह कहा जा सकता है कि दया, ईश्वरका भी धर्म होना चाहिये। वह शारीरिक दण्ड न देकर किसी ऐसे दण्डका निर्माण कर सकता है जिसमें प्रजापीडन न हो और सत्पथका प्रचार हो। दण्डद्वारा सुधार कभी किसीका होता ही नहीं है। अतः परमात्मा अपने बच्चोंको प्रेम और सुखसे सन्मार्गमें चला सकता है। वह यदि हृदयमें ही बैठा हुआ है तो

वहाँसे ही सन्मार्गमें चलनेकी प्रेरणा कर सकता है। परन्तु वस्तुतः ईश्वर कुछ कर नहीं रहा है, क्योंकि उसका अस्तित्व ही नहीं है। किं च यदि जगत्का कर्ता कोई माना जावे तो ईश्वरका कर्ता भी कोई क्यों न माना जावे ? अनवस्थादि दोषोंके भयसे यदि ईश्वरके जनककी शोध न की जानी चाहिये तो उसी दोषसे जगत्के जनककी भी शोध नहीं होनी चाहिये। जैसे ईश्वरको अजन्मा मान लिया गया है वैसे ही जगत्को भी अजन्मा ही मान लेना चाहिये और वस्तुतः वह अजन्मा ही है। उसका कोई जनक नहीं है।

कुसमाञ्जलि ( न्यायग्रन्थ ) के कर्ता पण्डित श्री उदयनाचार्यजीने तथा वैशेषिकदर्शनके कर्ता कणादमुनिने ईश्वरके अस्तित्वके लिये निम्नलिखित युक्तियाँ दी हैं। "( १ ) जगत् उत्पन्न हुआ है अतः उसका कोई कर्ता होना चाहिये। ( २ ) सृष्टिके आरम्भमें परमाणुद्वयके संयोगसे जगत् उत्पन्न होता है। परमाणु जड हैं। वह स्वयं संयुक्त हो नहीं सकते, अतः उनका संयोजक ईश्वर है। ( ३ ) ब्रह्माण्डका पतन हो जाय यदि कोई ईश्वर उस पतनके विरुद्ध प्रयत्न करनेवाला न हो। ( ४ ) ब्रह्माण्ड विनाशशील है और उसका विनाश करनेवाला कोई प्रयत्नवान् ईश्वर है। ( ५ ) सृष्टिके आरम्भमें घट पट आदि संज्ञाओंके व्यवहारका प्रारम्भ करनेवाला कोई स्वतन्त्र पुरुष होना ही चाहिये और वही ईश्वर है। ( ६ ) वेदजन्यज्ञान किसी यथार्थवक्ताके यथार्थज्ञानसे जन्य है। वेद ईश्वरका अस्तित्व प्रतिपादन करता है अतः ईश्वरका अस्तित्व है।" इन युक्तियोंमें कोई सार नहीं है। जगत् उत्पन्न हुआ है यह मानकर ही उसका कर्ता ढूंढ़ा जाता है। जगत्की नियमित उत्पत्तिमें कोई विशिष्ट प्रमाण नहीं है। उसका नाश देख करके उसकी उत्पत्तिका अनुमान निरर्थक है। ब्रह्माण्डका सर्वांशमें नाश तो किसीने देखा ही नहीं है। आज एक वृक्ष टूट गया, कल एक हिमालय शिखर

टूट गया, दूसरे दिन एक मर गया, तीसरे दिन एक मर गया इस खण्डप्रलय को देखकर महाप्रलयका अनुमान करना ही भूल है। तब तो एक सुवर्णकार एक आभूषण बनाता है अतः वह जगत् भी बनाता है, ऐसा ही क्यों न मान लिया जाय ? जगत् जब अस्तित्वमें आया होगा तो अत्यन्त अपूर्ण रहा होगा। क्योंकि वह आज सहस्रों वर्षोंके पश्चात् भी अपूर्ण ही है। पृथिवी आदिकी उत्पत्ति सूर्यसे किस प्रकारसे हुई है, इसे तो आज विज्ञानयुगमें, बच्चा भी जानता है। ब्रह्माण्डका पतन तो इसलिये नहीं होता कि प्रत्येक पदार्थमें आकर्षण शक्ति रही हुई है। प्रत्येक पदार्थ एक दूसरेको अपनी ओर खींच रहा है। इसी आकर्षण-प्रत्याकर्षणके कारण ब्रह्माण्ड स्थिर है। आज करोड़ों पदार्थ हैं, पशु है, पक्षी हैं, कीड़े, मकोड़े हैं, उन सबके नाम तो वेदोंमें कहीं नहीं आये हैं। तब यह कैसे माना जाय कि नाम-व्यवहारका प्रयोजक ईश्वर है। यह सब व्यवहार तो सहस्रों वर्षोंके पश्चात् स्थिर हुए हैं। आज अणुबॉम्ब आया है ! उसका नाम तो वेदोंमें कहीं नहीं है, मोटर, साइकिल, रेलगाड़ी, टेलिग्राफ, टेलिफोन, फोनोग्राफ, रेडियो आदि आजके सहस्रों पदार्थोंके नाम आज ही कल्पित हुए हैं। कल यह पदार्थ ही नहीं थे। इन निरर्थक तर्कोंसे ईश्वर सिद्ध नहीं किया जा सकता। अतः भगवान् व्यासकी दृष्टिमें वेद परम प्रामाणिक वस्तु हैं। वह जो कहें, वही सत्य है। वेद कहते हैं कि ईश्वर है, अतः ईश्वरका अस्तित्व मान लेना चाहिये। इति समन्वयाधिकरण॥ ४॥

( ५ ) जगत्की उत्पत्ति, स्थिति और संहारका कर्ता परमेश्वर ही क्यों ? कोई जीव या कोई जड जिसे सांख्यदर्शनवाले प्रधान कहते हैं, जगत्का कर्ता आदि क्यों न माना जावे, इस प्रश्नके उत्तरमें आचार्य कहते हैं—

सूत्रमें ईक्षतिका अर्थ है ईक्षण, दर्शन, विचार इत्यादि।

ऋगादि वेदोंमें कहा है कि "हे परमेश्वर आपही सब प्रजाओंके पाप-पुण्यके द्रष्टा हैं, साक्षी हैं, अनिष्टमार्गसे सबको निवृत्त करनेवाले भी आप ही हैं।" ( ऋ० ४।२०।८ ) "दण्डप्रदान करनेमें कुशल हे परमेश्वर ! पापियोंको आपही जानते हैं। आपके क्रोधको नमस्कार हैं।" ( अथ० १।१०।२ ) "इस आश्चर्यपूर्ण जगत्को बनाकर या भविष्यत्में जिस जगत्का आप निर्माण करेंगे उसे भी आप संभालते हैं।" ( ऋ० १।२५।११ )। "जिसमें ज्ञानका भण्डार वेद निहित है उसी परमात्माकी कृपासे हम मृत्युमुखसे छूट सकते हैं।" ( अथ० ४।३५।६ )। इन वेदवचनोंसे प्रतीत होता है कि कोई जीव या जड जगत्कर्ता नहीं हो सकता है। ब्रह्मसे भिन्नको जगत्कर्ता माननेमें वेदप्रमाण नहीं है।

( ६ ) यदि ईक्षणव्यवहारसे ही ब्रह्मको जगत्कर्ता आदि माना जाता हो तो वह ईक्षण तो गौणरूपसे भी माना जा सकता है। जैसे कि "रथ जाता है," "पाषाण रोते हैं" इत्यादि गौण व्यवहार होते हैं। इसका उत्तर करते हैं—

जहाँ २ ईक्षणव्यवहार हुआ है वहाँ सर्वत्र आत्मशब्दका प्रयोग हुआ है अतः स्पष्ट ही है कि वहाँ गौण ईक्षण नहीं है किन्तु चेतनप्रयुक्त मुख्य ईक्षण है। ऋग्वेदमें ( १।१३२।५; ४।३०।८ ) स्पष्ट ही ईक्षणकर्ता इन्द्र और इन्द्र-सोम क्रमसे वर्णित हुए हैं॥

( ७ ) जगत्कर्तामें जिसकी निष्ठा हो उसे मोक्षप्राप्ति होती है ऐसा अथर्ववेद ( १०।८।४४ ) में और ऋग्वेद ( ८।४।७ ) में कहा गया है। शुक्लयजुर्वेदमें कहा गया है कि उसी ब्रह्मके ज्ञानसे ही जन्ममरणको पार किया जा सकता है। अन्य उपाय नहीं है ( ३१।८ )।

( ८ ) वेदोंमें सर्वत्र जडको त्याज्य कहा गया है। जो जडकी

उपासना करता है और ब्रह्मको नहीं जानता है उसकी मुक्ति नहीं होती है ऐसा ऋग्वेद ( १।१६४।२२ ) का उपदेश है। यदि जड ही कर्ता होता तो उसकी उपासनाका निषेध किया गया होता। निषेध नहीं किया गया है प्रत्युत "पिता" का ज्ञान आवश्यक बताया गया है अतः जगत्कर्ता जड नहीं है ॥

( ९ ) अथर्ववेदमें कहा गया है कि "परमात्माका आश्रय अमृत है और उसका त्याग मृत्यु है ( ४।२।२ )। यदि जडको जगत्कर्ता मानकर उसीकी उपासना करें और ब्रह्मका त्याग कर दें तो वेदकी प्रतिज्ञाका भङ्ग हो जायगा। अत एव जड कर्ता नहीं हो सकता ॥

( १० ) यह भी एक कारण है कि श्रुतियोंमें लिखा है कि प्रलयकालमें जीव और भौतिक जगत् सब कुछ उसी परमात्मामें लीन होकर रहते हैं ( शु० य० )। यह एक नियम है कि कार्य अपने कारणमें लीन होता है। यह माना गया है कि सुषुप्ति अवस्थामें भी जीव अपने कारण ब्रह्ममें लीन होता है। अद्वैतमतमें भी वस्तुतः जीव कार्य नहीं है परन्तु यदि वह औपाधिक मान लिया गया है और उसे सान्त भी माना गया है तो उसे कार्य कहने और माननेमें कोई पाप नहीं है। उस मतमें कार्य जीवका अपने कारण ब्रह्ममें सुषुप्तिकालमें अप्यय हो सकता है परन्तु विशिष्टाद्वैतमतमें जीव औपाधिक न होनेसे कार्य कभी भी नहीं हो सकता। यदि कार्य नहीं तो कारणमें लीन होना भी नहीं हो सकता। परन्तु विशिष्टाद्वैतवादियोंने भी सुषुप्तिकालमें जीवका स्वकारण ईश्वरमें अप्यय होना माना है। यह संभव कैसे हो सकता है? इसके दो समाधान हो सकते हैं। एक तो यह कि वेदोंमें ईश्वरको जीवका पिता लिखा है। वह पितृत्व केवल इस-लिये कि प्रलयावस्थामें सूक्ष्मरूपसे रही हुई अचित्के साथ सृष्टि-

कालमें जीव भी स्थूलावस्थाको प्राप्त करता है। यह स्थूलावस्था ही गौणरूपसे जीवकी कार्यता है। दूसरा समाधान यह कि, केवल जन्मको ही कार्य न कहकर जिसे २ ईश्वर स्वेच्छासे नियाम्य और उपयोज्य स्वीकार करता है उसको भी कार्य कहना उचित ही है। अतः सुषुप्तिकालमें जीवका स्वकारणमें अप्यय होना माना जा सकता है। यदि जड अथवा जीवचेतनादि ब्रह्मेतर पदार्थ ही जगत्कर्ता हों तो चेतनका जडमें अपीत होना अथवा किसी जीवमें अपीत होना मानना पड़ेगा। वह वेद विरुद्ध है। इसलिये भी जगत्का ब्रह्म ही कारण है अन्य नहीं।

(११) दूसरा एक कारण यह भी है कि यह ब्रह्ममीमांसा स्वतन्त्र दर्शन होने पर भी वेदाधीन तो है ही। वेदमें जैसा कहा गया है वैसा ही इसे भी मानना चाहिये। वेदमें (अथ० ५। ११।१;३,४,११) ईश्वरको ही जगत्कर्ता कहा गया है अतः इस दर्शनमें वही गति होनी चाहिये॥

(१२) वेदोंमें सुना जाता है कि "परमात्माने ही द्युलोकको स्थिर किया है, पृथिवीलोकका विस्तार किया है, तथा सब पदार्थोंमें प्रविष्ट होकर वही बैठा हुआ है" (ऋ० ८।४२।१ "वही हमारा बन्धु है, जनक है और पालक है" (शु० य० ३२।१०)। अतः ईश्वर ही जगत्कर्ता है। इति ईक्षत्यधिकरण॥ ५॥

## (आनन्दमयाधिकरण॥ ६॥)

(१३) वह परमात्मा आनन्दस्वरूप है। वेदोंमें (ऋ० ८।४४।२४;१।९८।१;७।५५।१) सर्वत्र उसे आनन्दस्वरूप ही कहा गया है।

(१४) तेरहवें सूत्रमें ब्रह्मको आनन्दमय कहा गया है। व्याकरणमें "मयट्" एक प्रत्यय है। वह विकारअर्थमें होता है।

आनन्दमयका अर्थ केवल आनन्दका विकार हो सकता है आनन्द-स्वरूप नहीं, इस प्रकारकी शङ्काका समाधान करते हैं कि केवल विकार ही अर्थ नहीं, प्राचुर्य अर्थ भी "मयट्" का होता है। प्राचुर्यका अर्थ यहांपर "ताद्रूप्य" है। अतः आनन्दमयका आनन्द-रूप अर्थ होता है।

( १५ ) लौकिक आनन्दका हेतु ब्रह्म है, ऐसा वेदोंमें कहा है। यदि ब्रह्म स्वयम् आनन्दस्वरूप न हो तो वह आनन्दका हेतु नहीं हो सकता। अथर्ववेदमें कहा है कि "ब्रह्म ही परमानन्द और सामान्य आनन्दका प्रदाता है" ( १०।२।९ )। ऋग्वेदमें कहा है "वह परमात्मा ही सुख देता है" ( १।५४।११ ) "तू ही सुख-प्रदाता है" ( १।३१।७ )। इससे सर्व आनन्दका वही हेतु है और अत एव स्वयम् आनन्दस्वरूप है।

( १६ ) वेदोंमें जिस ब्रह्मका उपदेश किया गया है उसीका उपदेश इस शास्त्रमें भी किया जा रहा है। वेदोंमें उपर्युक्तमन्त्रोंसे तथा "वह अकाम है, धीर है, अमृत है और रससे तृप्त है" ( अथ० १०।८।४४ ) इस मन्त्रसे भी उसे आनन्दस्वरूप ही कहा गया है। "रससे तृप्त" का तात्पर्य आनन्दस्वरूप ही है।

( १७ ) इन वेदोंके मन्त्रोंसे, ब्रह्मसे भिन्न जीवका निर्देश नहीं समझना चाहिये, क्योंकि जीव कभी भी "रससे तृप्त" नहीं होता। विशिष्टाद्वैतमतमें मुक्त जीव भी भगवच्चरणारविन्दका प्रतिदिन पान करता हुआ भी अतृप्त ही रहता है। अद्वैतमतमें जब जीव "रसतृप्त" बनता है तब वह जीव ही नहीं रह जाता॥

( १८ ) जीव और ब्रह्मका वेदोंमें सर्वत्र भेद ही वर्णित है। अतः ब्रह्मधर्म जीवमें कभी आ ही नहीं सकते। ऋग्वेदमें कहा गया है कि "हे परमेश्वर ! हम तेरे नित्य ही सखा बना रहें" ( ७।२१।९ ) "हे दर्शनीय परमेश्वर ! तेरे माहात्म्यको कोई भी

नहीं प्राप्त कर सकता" (७।२२।८)। अन्य भी श्रुतियाँ हैं जो जीव और ब्रह्मका भेद बताती हैं ॥

(१९) प्रत्यक्ष और शब्दप्रमाणसे अतिरिक्त प्रमाणको अनुमान कहते हैं। ऋग्वेदमें कहा है कि "कल्याणस्वरूप सारथि रमणीय स्थानमें बैठकर जहाँ २ इच्छा करता है वहाँ वाजीको ले जाता है" (६।७५।६)। यह आलङ्कारिक वर्णन है। उस परमात्माका कोई रथ नहीं है, कोई घोड़े नहीं हैं। सत्ता ही उसका रथ है। उसका सङ्कल्प ही अश्व है। वह इच्छा करता है कि भारतकी उत्तरदिशा-में हिमालय बनाना चाहिये। इस इच्छाके पश्चात् वह संकल्प करता है कि "इस प्रकारका हिमालय अमुक प्रदेश में बनो"। संकल्प-के साथ ही हिमालय बन जाता है। ऐसा सङ्कल्पबल किसीमें नहीं है अतः आनुमान=प्रधान=प्रकृति भी ब्रह्म और आनन्दरूप नहीं है।

(२०) उपास्य परमात्मामें उपासकजीवका योग-सम्बन्ध वेदों में वर्णित है। जैसा कि ऋग्वेदमें कहा है "हे परमेश्वर! आपके सम्बन्धसे हम अवश्य ही अपने ध्येय-मोक्षको प्राप्त करेंगे" (१।१०२।४)। जीव अथवा प्रधानके योगसे मुक्तिप्राप्तिका वर्णन वेदोंमें कहीं नहीं है। अतः प्रधानादि ब्रह्म नहीं हैं। इति आनन्द-मयाधिकरण ॥ ६ ॥

## (अथ अन्तर् अधिकरण ॥ ७ ॥)

(२१) वेदोंमें अन्तर्-शब्दसे भी ब्रह्मका बोध कराया गया है। जैसा कि यजुर्वेदमें कहा है "अन्तः=सर्वव्यापक वह परमात्मा सर्वदा साथ रहनेवाली और सर्वत्र जानेवाली कारुण्यवृत्ति, वात्सल्यवृत्तिको अथवा कारुण्यादि अपने धर्मोंको धारण करता हुआ विश्वमें व्यापक है" (३७।१७)।

(२२) यदि सबके अन्तर्निहित होनेसे ब्रह्म अन्तर् कहा जाता

है तो जीवको ही अन्तर् क्यों न कहा जाय ? क्योंकि वह भी अन्तर्निहित ही है। इसका उत्तर इस सूत्रसे किया गया है। ब्रह्म सर्वान्तर्निहित है, जीवान्तर्निहित भी है। जीव अधिकसे अधिक एक शरीरान्तर्निहित है। अतः वह अन्तर् नहीं कहा जा सकता। सर्वान्तर्निहितको ही वेदोंमें अन्तर् कहा गया है अन्य धर्मोंसे भी जीव-ब्रह्मका भेद उपदिष्ट हुआ है। इत्यन्तर् अधिकरण ॥७॥

## ( अथ आकाशप्राणाधिकरण ॥ ८ ॥ )

( २३ ) आकाशशब्दसे और आकाश अर्थवाले अन्य शब्दोंसे भी ब्रह्मका उपदेश वेदोंमें किया गया है। यजुर्वेदमें कहा है कि तू नभः—प्रतीत न होता हुआ भी सर्वत्रगामी है" ( ५।३२ )। ऋग्वेदमें कहा है कि "उस अविनाशी परम व्योम=आकाशमें सब ऋचाएं और सर्वदेव निवास करते हैं" ( १।१६४।३९ )। आकाश सर्वव्यापक है। वही सर्वव्यापकतारूप लिङ्ग ब्रह्ममें भी है अतः उसे भी आकाश कहा गया है।

( २४ ) जैसे सर्वव्यापकतारूप आकाशलिङ्गसे ब्रह्मको आकाश कहते हैं वैसेही सबके जीवनदानरूप प्राणलिङ्गसे ब्रह्मको "प्राण" भी कहते हैं। जैसे प्राणसे ही सब प्राणी जीवित हैं वैसे ही ब्रह्मसे ही प्राण भी और अन्य प्राणी भी जीवित हैं। इत्याकाशप्राणाधिकरण ॥ ८ ॥

## ( अथ ज्योतिरधिकरण ॥ ९ ॥

( २५ ) ज्योति अर्थात् प्रकाश। प्रकाश चलता है। प्रकाशस्वरूप ब्रह्म भी, अचल होता हुआ भी चलता हुआ प्रतीत होता है। अतः उसे ज्योतिः भी कहते हैं। सूत्रमें चरण शब्दसे चलाना, ले जाना, भक्षण, रक्षण आदि अनेक अर्थ समझने चाहिये। इन सब अर्थोंमें ज्योतिःशब्दकी प्रवृत्ति यजुर्वेदमें ( ५।३५।१;३।४० )

ऋग्वेदमें ( ७।१५।१४ ) अथर्ववेदमें ( १२।१।२० ) तथा अन्यत्र भी देखी गयी है।

( २६ ) यहाँपर शङ्का की गयी है कि उपर्युक्त प्रमाणोंमें असन्दिग्धरूपमें ज्योतिः आदि शब्द ब्रह्मका वाचक नहीं है। ज्योति, मन, अनल, सूर्य यह सब ज्योतिके पर्याय शब्द हैं और इच्छानुसार लौकिक अर्थको भी कहते हैं। इसका उत्तर यह है कि, नहीं, ज्योतिः आदि शब्द असन्दिग्धप्रमाण नहीं हैं, ऐसा नहीं है। अर्थात् असन्दिग्ध प्रमाण ही हैं। क्योंकि वेदोंमें कहा गया है कि "जिस ज्योतिमें प्राणियोंका चित्त ओत ( प्रोत ) है" "अग्निदेव, मुझे पापसे बचाओ" "अग्निदेव! हम तुमारे प्रकाशकी इच्छा करते हैं" इत्यादि कथन लौकिक ज्योतिके लिये नहीं है, परमात्माकेलिये ही है। इति ज्योतिः अधिकरण ॥ ९ ॥

( अथ भूतादिपादोपदेशाधिकरण ॥ १० ॥ )

( २७ ) भौतिक पदार्थोंमें ब्रह्मके अवयवोंकी कल्पना वेदोंमें की गयी है। इससे भौतिक पदार्थ भी ब्रह्मरूप ही हैं जैसा कि अथर्ववेदमें कहा है कि "भूमि जिस ब्रह्मकी प्रमा है, अन्तरिक्ष उदर है, द्युलोक मूर्द्धा है, सूर्य और चन्द्र जिसके नेत्र हैं, वायु जिसके प्राण और अपान हैं, अङ्गिरा चक्षु है, सुन्दर बुद्धि जिसकी दिशाएं हैं उस ज्येष्ठ ब्रह्मको नमस्कार," ( १०।७।३२-३४ )

( २८ ) भौतिक पदार्थोंमें ब्रह्मके अवयवोंकी कल्पनाके कारण सब पदार्थ ब्रह्मरूप नहीं हो सकते; क्योंकि वेदोंमें जिस प्रकारसे ब्रह्म और जगत्के विषयमें उपदेश किया गया है उससे दोनोंमें भेद प्रतीत होता है। ऋग्वेदमें कहा है कि "यह जगत् ब्रह्मके एक प्रकाशसे दिनमें प्रकाशित होता है और दूसरा जगत् दूसरे प्रकाशसे रात्रिमें प्रकाशित होता है। तीसरे प्रकाशसे वह सर्व जगत्में व्याप्त होता है।" ( १०।५६।१ ) "हे परमेश्वर आप

स्वयम् अचल हैं अतः द्युलोकमें देवोंको स्थिर करनेकेलिये अपने प्रकाशमें प्रवेश करें" ( १०।५६।२ )। इन सब मन्त्रोंसे यह कहा गया है कि परमात्मा जगत्का जनक है। जनक और जन्य दोनों एक रूप कैसे हो सकते हैं ? इसका उत्तर। कार्यावस्था और कारणावस्था दोनों अवस्थाएं ब्रह्मकी हैं। अतः दोनों धर्म=जनकत्व और जन्यत्व उसमें रह सकते हैं। दोनों अवस्थाओंकी एकता कार्य-कारणके अभेद व्यवहारसे सिद्ध होती है। अथवा जैसे यवसे उत्पन्न यवके सब अंश यव ही है वैसे ही ब्रह्मसे उत्पन्न जगत्के सर्व अंश ब्रह्म ही हो सकते हैं। इति भूतादिपादोपदेशाधि-करण ॥ १० ॥

## ( अथ प्राणाधिकरण ॥ ११ ॥ )

( २९ ) सूत्रमें प्राण शब्दसे अपान, व्यान, उदान और समानादिका भी ग्रहण समझ लेना चाहिये। प्राणशब्दसे भी ब्रह्मका बोध होता है। अथवा यों भी कह सकते हैं कि प्राण भी ब्रह्म ही है। क्योंकि ऐसा ही अनुभव होता है। अथर्ववेदमें कहा है कि "उस प्राणको नमस्कार हो जिसकी अधीनतामें यह सकल विश्व विद्यमान है, जो सबका ईश्वर है और जिसमें सब कुछ प्रतिष्ठित है" ( ११।३।१ )।

( ३० ) शङ्का करनेवाला शङ्का करता है कि वेदोंमें जिन २ मन्त्रोंका उपदेश जिन २ ऋषियोंने किया है, सर्वत्र गुरु-शिष्य-भावसे उपदेश हुआ है। जैसा कि "तेजोसि तेजो मयि धेहि" इस मन्त्रसे यह सिद्ध होता है कि मन्त्रोपदेष्टा अपने शिष्यको उपदेश करता है कि तुम परमात्मासे प्रार्थना करो कि हे परमात्मन् आप तेजःस्वरूप हैं, मुझे भी तेजःप्रदान करें। ऐसे ही प्राणप्रकरणमें भी "मैं मारुतके=प्राणके=आपके धामको जानता हूँ" ( ऋ० ( १।८७।६ )। इसमें ऋषि आत्मस्तुति ही कर रहा है। परमात्माके

प्राणरूप होनेकी चर्चा ही नहीं है। इस शङ्काका समाधान। इस प्राणके प्रकरणमें आत्मसम्बन्धका ही बाहुल्य है, उपदेष्टा किसी ऋषिका वहाँ निर्देश नहीं है।

(३१) अथवा जैसे अन्य शास्त्रोंमें गुरुशिष्य भावकी कल्पनासे उपदेश हुआ है, ऐसे ही वेदोंमें भी माना जा सकता है। जैसे कि ऋग्वेद (४।१।७) में वामदेव ऋषिका उपदेश है। उपदेश-मात्रसे वक्ता—उपदेष्टा अपना गुण गा रहा है, यह नहीं माना जा सकता।

(३२) वेदोंमें जहाँ सब वर्णन जीवसे मिलते हैं वहाँ जीव-लिङ्ग माना जाता है। जहाँ प्राणके सब वर्णन मिलते हैं वहाँ प्राणलिङ्ग माना जाता है। प्राणशब्द लोकमें नासिकासंचारी वायुके लिये प्रख्यात है अतः यही इसका मुख्य अर्थ है। उपासना-प्रकरणमें भी जहाँ जीवलिङ्ग हो वहाँ जीवका और जहाँ मुख्य-प्राणलिङ्ग हो वहाँ मुख्यप्राणका ग्रहण क्यों नहीं करते हो? इसका उत्तर। ऐसा करनेसे तीन प्रकारकी उपासना हो जायगी। जीवोपासना, प्राणोपासना=भूतोपासना और ब्रह्मोपासना। प्रथम दोकी उपासनासे मोक्षप्राप्तिका उपदेश वेदोंमें नहीं है। तथा जो इस विश्वका स्वामी है उस प्राणको नमस्कार है" (अथ० ११।४।२३) इत्यादि श्रुतियोंमें प्राणशब्दसे ब्रह्मका ही ग्रहण है। अतः उपासनाप्रकरणकी श्रुतियोंमें परमात्माका ही योगसम्बन्ध है जीव और मुख्य प्राणादिका नहीं। इति प्राणाधिकरण ॥ ११ ॥

इति सर्वतन्त्रस्वतन्त्र-परमहंसपरिव्राजक-स्वामिश्रीभगवदाचार्यजी-
महाराजप्रणीतायां वेदान्तदर्शने सूत्रप्रसादिन्यां
वृत्तौ प्रथमेध्याये प्रथमः पादः।



# अथ प्रथम अध्याय द्वितीय पाद

## ( सर्वत्र प्रसिद्धाधिकरण ॥ १ ॥ )

( १ ) यद्यपि प्रथमपादमें भगवान् व्यासजीने ब्रह्मस्वरूपका विवरण किया है और कितने ही लोकप्रयुक्त शब्दोंको भी ब्रह्मपरक सिद्ध किया है तथापि अतृप्तके समान इस द्वितीयपादमें भी ब्रह्मस्वरूपका ही प्रतिपादन करनेकेलिये वह कहते हैं—

वेदोंमें जहाँ प्राण, इन्द्र, अग्नि, सोम इत्यादि शब्द उपासना-प्रकरणमें आवें वहाँ सर्वदा अपकर्षरहित ब्रह्मका ही उपदेश समझना चाहिये। क्योंकि उपासना सर्वश्रेष्ठकी ही की जाती है। प्रसिद्ध प्राण, अग्नि आदि सर्वश्रेष्ठ वस्तु नहीं हैं। अतः उनका ग्रहण उपासनास्थलमें कभी नहीं करना चाहिये।

( २ ) उपासना स्थलमें एक ही वस्तुका उपदेश किया जाता है, वह यह कि हमारी सब निर्बलताओंको और हमारे श्रेयके विघातक विकारोंको हमारा उपास्यदेव नष्ट करे। यह गुण लौकिक अग्नि आदि पदार्थोंमें कभी न तो रहा है और न रहेगा। निर्बलताओं और विकारोंके दूर करनेकी शक्ति केवल परमात्मामें ही रहती है। इसलिये भी उपासनास्थलमें परमेश्वरका ही ग्रहण करना चाहिये।

( ३ ) शारीर=जीव। उपासना प्रकरणमें जीवलिङ्ग हो तो भी वहाँ जीवका ग्रहण नहीं करना चाहिये। क्योंक उपासक अपने उपास्यमें जिन गुणोंका दर्शन करता है वह जीवमें नहीं हैं और नहीं होते। यद्यपि मनोमात्रग्राह्यत्व, प्राणधारकत्व, नित्यत्व, चैतन्य आदि धर्म ब्रह्मके समान ही जीवमें भी हैं परन्तु सर्वज्ञत्व,

सर्वशक्तित्व, सर्वव्यापकत्व और सर्वान्तर्यामित्वादि गुण जीवमें नहीं हैं। अतः उपासनाप्रकरणमें जीवका ग्रहण नहीं हो सकता।

(४) उपासनक्रियाका कर्म, और रक्षण आदि क्रियाका कर्ता सदा ब्रह्म ही है ऐसा उपदेश परम्परासे प्राप्त होता आ रहा है। अतः उपासनास्थलमें किसी भी लौकिक पदार्थसे भी परमात्माका ही ग्रहण होता है।

(५) परन्तु ऐसा नहीं मानना चाहिये कि कर्तृकारक का जहाँ उपदेश हो वहाँ ब्रह्मका ग्रहण करना और जहाँ कर्मकारकका उपदेश हो वहाँ जीवका ग्रहण करना। यह कर्ता, कर्म अनियत हैं। "हे अग्निदेव=परमेश्वर! हमें कल्याणकेलिये सन्मार्गसे ले चलिये" (य० ४०।१६) यहाँ परमेश्वरकेलिये कर्ताका और जीवकेलिये कर्मका व्यवहार हुआ है। "हम चराचरके स्वामी परमात्माको पुकार रहे हैं" (य० २५।१८)। यहाँपर उसकेलिये ही कर्मका व्यवहार और जीवकेलिये कर्ताका व्यवहार हुआ है।

(६) मनुस्मृतिमें लिखा है कि "सर्व जन्यपदार्थके कारण, सद्रूप तथा असद्रूप, परमात्माने प्रथम जिस जीवको उत्पन्न किया वह ब्रह्मा कहा जाता है" (१।११)। इससे यह सिद्ध है कि जीव अर्थात् देही सब जन्य हैं। उसमें ब्रह्मके धर्मोंका संभव ही नहीं है।

(७) शङ्का करनेवाला शङ्का करता है कि "ब्रह्म दशाङ्गुल-परिमाणवाला है" (य० ३१।१) "वह परमात्मा मनमें प्रविष्ट है, गर्भमें भी वह समाया हुआ है" (अथ० १०।८।२८) इत्यादि वेदवचनोंसे प्रतीत होता है कि अल्पपरिणामवाला जीव ही उपासनास्थलमें अभिप्रेत है, ब्रह्म नहीं। क्योंकि ब्रह्म दशअङ्गुलमापवाला नहीं हो सकता। बृहत् होनेसे अणुपरिमाणवाले मनमें भी नहीं समा सकता। तथा जीवको अल्पशक्तिवाला वेदोंमें कहा भी गया है। अतः जीवका ही ग्रहण करना चाहिये। इसका उत्तर ब्रह्मको

दशाङ्गुल नहीं कहा गया है। दशाङ्गुलपरिमाणवाले हृदयमें उसका ध्यान किया जाता है अतः उसे गौणरूपसे दशाङ्गुल कहा गया है। अणुपरिमाणवाले मनमें भी वह व्याप्त है, इससे ज्ञात होता है कि वह अत्यन्त सूक्ष्म है। अतः स्थूलमें भी और सूक्ष्ममें भी एकरस व्याप्त होकर रहता है। व्योम-आकाश इसका उदाहरण है। सबसे बड़ा और सूक्ष्म तत्त्व आकाश है उसमें भी वह व्याप्त होकर रहता है।

(८) जीव और ब्रह्म दोनों शरीरमें ही अथवा हृदयप्रदेशमें ही रहते हैं तो जैसे जीव शरीरमें रहकर सुख-दुःखादिका भोग करता है वैसे ही परमेश्वर भी भोग करता होगा, इस शङ्काका उत्तर। जीव और परमेश्वर दोनों शरीरमें रहते हैं तो भी परमेश्वर सुख-दुःख नहीं भोगता। जीव तो अपने पूर्वजन्मकृत कर्मोंके अनुसार सुख-दुःख भोगता है। परमेश्वरने तो कभी कोई कर्म किया ही नहीं है कि जिसका फल उसे भोगना पड़े। इति सर्वत्र प्रसिद्धाधिकरण ॥ १ ॥

## ( अथ अत्त्रधिकरण ॥ २ ॥ )

(९) वेदोंमें ब्रह्मको कितने ही स्थलपर "अत्ता" कहा गया है। वह इसलिये कि जगत्का प्रलय करनेवाला भी वही है। प्रलयकर्ताको ही अत्ता=भक्षक कहा गया है। चर और अचर सबका प्रलयकालमें परमात्मा अपनेमें ग्रहण कर लेता है—रख लेता है अतः वह अत्ता भी कहा जाता है।

(१०) यह स्मरण रखना चाहिये कि सर्वत्र ही अत्ताका अर्थ परमात्मा नहीं होता। प्रकरणके अनुसार ही इस अर्थका ग्रहण और त्याग करना चाहिये। इति अत्त्रधिकरण ॥ २ ॥

## ( अथ गुहाप्रविष्टाधिकरण ॥ ३ ॥ )

(११) आत्मानौ=जीव और ईश्वर दोनों ही गुहामें=हृदयमें

प्रविष्ट हैं, यह अनुभूत वस्तु है। तथापि उपासना तो ईश्वरकी ही करनी चाहिये। क्योंकि वेदोंमें ईश्वरोपासनाका ही विधान है।

(१२) वेदोंमें इसी प्रकारका विशेषण आया है। जैसा कि "युवति माया, कुमार=जीवको छिपाकर अपने उदरमें रखती है, पिता=परमात्माकी ओर नहीं जाने देती। लोक अरमणीय स्थानमें जगत्के विलासमें पड़े हुए उसे देखते हैं परन्तु उसका स्वरूप नष्ट हो गया है, इसकी ओर किसीका ध्यान नहीं जाता" (अ० ५।२।७)। इससे स्पष्ट है कि जीव अरमणीय स्थानमें पड़ा हुआ अपना स्वरूप नष्ट कर रहा है। माया उसे नहीं छोड़ती है। इस विशेषणसे भी सिद्ध है कि ब्रह्म ही उपास्य है, जीव नहीं। इति गुहाप्रविष्टाधिकरण ॥ २ ॥

## ( अथ अन्तरअधिकरण ॥ ३ ॥ )

(१३) अन्तर=समीपस्थ। वह परमात्मा समीप ही है, दूर नहीं। क्योंकि समीप माननेसे ही वेदवाक्य भी सङ्गत होते हैं। "हे जीवो ! तुमारा प्राप्तव्य पदार्थ तुमारे पास ही है" (ऋ० ८।१८।१९) "हमारा पूर्वज हमारे पास ही बैठा हुआ है" (ऋ० १०।५३।१) इत्यादि मन्त्रोंमें ईश्वरको समीपस्थ ही कहा गया है॥

(१४) वह परमात्मा सबके समीप है अत एव सबके हस्त-पादादि अवयव उसके भी अवयव माने गये हैं। तथा सूर्यचन्द्रको उसका चक्षु अथर्ववेद (१०।७।३२) में कहा गया है, उसे सहस्त्रों पदवाला भी (य० ३१।१) कहा गया है। यह भी तभी हो सकता है जब उसे सर्वपदार्थोंके समीप माना जावे॥

(१५) ईश्वरके समीप होनेसे ही जीवोंको सुखवाला माना गया है। ईश्वर सुखस्वरूप है। अतः उसकी सन्निधिमें ही जीव भी सुखी-आनन्दी माने जाते हैं। यदि वह समीप न हो तो उसका धर्म जीवमें नहीं आ-सकता॥

( १६ ) वह सर्वत्र व्यापक है, सबमें है, सब कुछ है और सबके अतिसमीप है अत एव वह ब्रह्म कहा जाता है ॥

( १७ ) जिसने तत्त्वज्ञानका श्रवण किया है, श्रवण करके मनन किया है और उसके पश्चात् निदिध्यासन किया है, उसकी गति परमात्मा ही है अर्थात् वह परमात्माको प्राप्त करता है। यह प्राप्ति अणुजीवकेलिये तभी संभव है यदि वह समीपस्थ हो ॥

( १८ ) जीव अपने कर्मफलोंकेलिये एक शरीरसे दूसरे शरीरमें जाता रहता है अत एव उसकी स्थिति नियत नहीं है, और यह असम्भव भी है कि एक जीव दूसरे जीवकी गति बने, आश्रय बने अथवा विश्रामस्थान बने। अत एव भी जीव ब्रह्म नहीं कहा जा सकता ॥ इत्यन्तर अधिकरण ॥ ४ ॥

## ( अथ अन्तर्यामी अधिकरण ॥ ५ ॥ )

( १९ ) वह ब्रह्म अन्तर्यामि है। भीतर रहकर वही अधिदैव अधिभूत, अध्यात्म आदि सब पदार्थोंका यथोचित नियमन करता है। ब्रह्मके जगन्नियमनरूप धर्मका, "परमात्मा विश्वका नियामक है" ( ऋ० ५।३४।६ ) "सर्वोत्पादक ईश्वर ही सबका दमन करता है" ( अथ० ७।१४।४ ) इत्यादि वेदमन्त्रोंमें, व्यवहार किया गया है ॥

( २० ) स्मार्तशब्दसे यहां अवैदिक प्रधान, अचित्तत्त्वका ग्रहण किया गया है। जडतत्त्व अन्तर्यामी नहीं हो सकता क्योंकि उसके इस अन्तर्यामितारूप धर्मका वेदोंमें उपदेश नहीं हुआ है ॥

( २१ ) जीव भी अन्तर्यामी नहीं हो सकता। क्योंकि उसकेलिये भी वेदने अन्तर्यामिशब्दका प्रयोग नहीं किया है। तथा उसका अन्तर्यामी होना असम्भव भी है ॥ इति अन्तर्यामी अधिकरण ॥ ५ ॥

## ( अथ अदृश्यत्वादिगुणाधिकरण ॥ ६ ॥ )

(२२) भेदवादी और अभेदवादी दोनों ही जीवको परमात्मासे अथवा परमात्माको जीवसे भिन्न कहते हैं। जगत्को तो ब्रह्मरूप वेदोंमें अनेक वार कहा गया है परन्तु जीवको वेदोंमें ब्रह्मरूप कहीं भी नहीं कहा गया है। अत एव भी जीव ब्रह्म नहीं है॥

(२३) वह ब्रह्म अदृश्य, अस्पृश्य, अशरीरित्व आदि धर्मोंवाला है। ब्रह्मके यही सब धर्म वेदोंमें उपदिष्ट हैं। यथा "उस प्रथम उत्पन्न होनेवालेको किसने देखा है जो हड्डी आदिवाला न होकर भी हड्डी आदिवालोंका रक्षण, भरणपोषण करता है" ( ऋ० १।१६४।४; अथ० ९।९।४ ) "वह विना शरीरका है, उस परमेश्वरके व्रण, नस, नाड़ी आदि कुछ नहीं हैं" ( य० ४०।८ )॥

(२४) यद्यपि अदृश्यत्व, अस्पृश्यत्व, अशरीरित्व आदि धर्म तो जीवमें भी हैं, अदृश्यत्व, अस्पृश्यत्व धर्म मूलप्रकृति अथवा परमाणुमें भी हैं तो भी उन दोनोंको ब्रह्म नहीं कह सकते। क्योंकि ऐसे भी विशेषण हैं जो ब्रह्मातिरिक्त अन्यत्र संगत हो ही नहीं सकते। तथा भेदव्यपदेश भी वेदोंमें हुआ है। जैसा कि "परमात्मरूप जिस निधिकी ३३ देव सर्वदा रक्षा करते हैं उसको विरल विद्वान् ही जान सकते हैं" ( अथ० १०।७।२३ ) इसमें ब्रह्मको "ज्ञेय" विशेषण दिया गया है। "ब्रह्मज्ञानी ज्येष्ठ ब्रह्मकी उपासना करते हैं" ( अथ० १०।७।२४ ) इस मन्त्रमें ब्रह्मको "उपास्य" कहा गया है। यह सब विशेषण जीव और जडमें कभी संगत नहीं होते। "कर्मके बन्धनोंसे बँधा हुआ जीव ऊँचे, नीचे सदा जाता रहता है" ( अथ० ९।१०।८ ) इसमें कर्मवश्यत्व विशेषण है जो जीवमें ही संगत होता है अन्यत्र नहीं। ऐसे ही भेदव्यपदेश भी वेदमें सर्वत्र हुआ है जिसे पिछले स्थलोंमें दर्शाया गया है॥

( २५ ) ब्रह्मके रूपकी कल्पनाकी गयी है। यह कल्पना वहाँ ही होती है जहाँ अपना कोई रूप नहीं होता। "ब्राह्मण ब्रह्मके मुख थे, क्षत्रिय ब्रह्म थे, वैश्य जङ्घा थे और शूद्र पद थे" यह कल्पना ब्रह्मको नीरूप सिद्ध करती है। अत एव उसके रूपका रूपकालङ्कारसे वर्णन किया गया है। जीवको शरीर प्राप्त होता है। शरीरका रूप जीवका ही रूप व्यवहृत होता है। अतः उसकी कल्पना निरर्थक है। प्रकृतिके रूपकी भी कल्पना नहीं हो सकती क्योंकि सब रूप प्रकृतिके ही हैं। नाम-रूप सब प्रकृति ही है। अतः रूपकसे रूपका वर्णन होनेसे भी ब्रह्मका ही ग्रहण है, इतरका नहीं ॥ इति अदृश्यत्वादि गुण अधिकरण ॥ ६ ॥

### ( अथ वैश्वानर अधिकरण ॥ ७ ॥ )

( २६ ) वैश्वानर शब्दसे भी ब्रह्मका बोध किया, कराया जाता है। क्योंकि जैसे ब्रह्मकेलिये आत्मशब्द साधारण है वैसे ही वैश्वानरशब्द भी साधारण शब्द ही है। सर्वत्र व्यापक होनेसे जैसे ब्रह्मको आत्मा कहते हैं वैसे ही सर्वनरका हितैषी होनेसे उसे वैश्वानर कहते हैं। ऋग्वेद ( १।९८।१ ) में शुक्लयजुर्वेद ( २६।७ ) में, अथर्ववेद ( ६।६२।१ ) में तथा अन्यत्र अनेक मन्त्रोंमें वैश्वानर-शब्दका इसी तात्पर्यसे प्रयोग हुआ है।

( २७ ) वेदोंसे अतिरिक्त यदि अन्य ग्रन्थोंमें भी वैश्वानरका प्रयोग इसी तात्पर्यसे हो तो वह भी सहकारी प्रमाण होनेसे= गौण प्रमाण होनेसे अनुमान रूपसे गृहीत होना चाहिये।

( २८ ) ऋग्वेद ( १०।८८।१२ ) में और अन्यत्र भी अनेक वार वैश्वानर शब्द लौकिक अग्निके लिये आया है तथा सब पदार्थों-में उसकी स्थिति भी वर्णित है तथा प्रत्यक्ष भी है। दो डालियोंके संघर्षसे दावानल उत्पन्न होता है। लोहा और पत्थरकी रगड़से भी अग्नि उत्पन्न होता है अतः वह ब्रह्मका साधारण नाम नहीं हो

सकता। इस एक शङ्काका उत्तर देते हैं—वैश्वानरशब्द लौकिक अग्निमें प्रयुक्त नहीं है यह तो कहा ही नहीं जा सकता। परन्तु उसके अर्थमें इतनी स्वाभाविकता है कि विना विशिष्ट प्रयासके वह आत्माका अर्थ देने लग जाता है। अतः उपासनास्थलमें वैश्वानरमें भी परमात्मदृष्टि रखनेका उपदेश किया गया है। सर्वत्र वैश्वानर समाया हुआ है, यह कथन भी असम्भव है। लौकिक वैश्वानरका अपना एक आकार है, एक रूप है। आकारवान् पदार्थ निराकार परमात्मामें कैसे समा सकता है? अन्तःप्रतिष्ठा केवल ब्रह्ममें ही सम्भव है, अन्यत्र नहीं। अत एव शतपथ ब्राह्मण (१०।६।१।११) में उसे पुरुष भी कहा गया है। अतः उपासनाप्रकरणमें कहीं भी लौकिक वैश्वानरका ग्रहण नहीं समझना चाहिये।

(२९) वाजसनेयी लोक शतपथ ब्राह्मण आदिमें वैश्वानरको पुरुष कहते हैं अत एव वैश्वानरकी अधिष्ठात्री देवता और लौकिक वैश्वानर उपासनाप्रकरणमें गृहीत नहीं होते।

(३०) जैमिनिके मतमें यदि लौकिक वैश्वानरका भी उपासनाप्रकरणमें ग्रहण हो तो कोई क्षति नहीं है। उपासनाके आरम्भमें स्थूल प्रतीकका ग्रहण उपासककी अनुकूलताके लिये होता है।

(३१) आश्मरथ्य जैमिनिके मतको ही मानते प्रतीत होते हैं। वह कहते हैं कि साक्षात् वैश्वानरकी उपासनासे भी ज्योतिका प्राकट्य होता है। यह उपासनाकी एक सीढ़ी है।

(३२) बादरि भी इसी मतकी पुष्टि कर रहे हैं। अग्निकी प्रतीकोपासनासे भी ब्रह्मकी स्मृति हो सकती है। योगदर्शन(१।३९) में व्यासजीने भी सांख्यप्रवचनभाष्यमें ऐसा ही कहा है।

(३३) पुनः जैमिनिका मत ही दिखाते हैं। अग्नि पवित्र और प्रकाशमय वस्तु है। उसकी प्रतीकोपासनासे भी एक ज्योतिका उदय पवित्र अन्तःकरणमें होता है।

( ३४ ) व्यासजी अपना सिद्धान्त यहाँ बताते हैं कि वैदिक उपासनामें तो वैश्वानर शब्दसे ब्रह्मका ही बोध होना चाहिये। वेदमें कहा है कि "वैश्वानरकी सुमतिमें, आज्ञामें हम चलें।" यह कथन लौकिक अग्निकेलिये असंभव है। वेद उच्च कक्षाके ध्यान और उपासनका वर्णन करते हैं। प्रतीकोपासना मध्यम और प्रारम्भिक उपासकोंकेलिये ही हो सकता है। इति वैश्वानर अधिकरण ॥ ७ ॥

इति श्रीसर्वतन्त्रस्वतन्त्र-परमहंसपरिव्राजक-स्वामिश्रीभगवदाचार्यजी-
महाराजप्रणीतायां वेदान्तदर्शने सूत्रप्रसादिन्यां वृत्तौ
प्रथमेध्याये द्वितीयः पादः ।

---

# प्रथम अध्याय तृतीय पाद

## ( अथ द्युभ्वादि अधिकरण ॥ १ ॥

( १ ) द्युलोक, भूलोक तथा अन्य लोकोंका वह ब्रह्म ही आयतन है-आश्रय है-आधार है। क्योंकि जहाँ २ जगत्‌के आयतनका वेदोंमें उल्लेख हुआ है वहाँ २ स्वशब्दका = ब्रह्मवाचक शब्दका उल्लेख हुआ है। यथा, शुक्लयजर्वेद ( ३२।८ ) के "यह सर्व जगत् उसीमें समवेत है और वह जगत्‌में ओतप्रोत है" इस मन्त्रमें तद् ( वह ) शब्द ही स्वशब्द अर्थात् स्ववाचक शब्द है। "उसने पृथिवीलोक और द्युलोकको धारण कर रखा है" ( शु० य० ) इस मन्त्रमें भी तच्छब्द परमात्माकेलिये ही होनेसे स्वशब्द है। ऐसे ही अन्यत्र भी अनेकों स्थलोंमें स्ववाचकशब्द आये हुए हैं।

( २ ) मुक्तात्माओंका वही गन्तव्य-प्राप्तव्य है, ऐसा वेदने कहा है। स्वाश्रयको ही सब प्राप्त करना चाहते हैं। रक्षा करनेवाला ही सबका प्राप्य है। "मुक्तजीव अथवा अनन्य भक्तजीव आनन्दस्वरूप परमात्माका ही सेवन करता है" ( शु० ३१।१६ )। सेवन करना प्राप्तिपूर्वक ही हो सकता है। सब उसको प्राप्त करना चाहते हैं अतः वह ब्रह्म द्युलोकादिका आयतन है॥

( ३ ) ब्रह्मातिरिक्त जड द्युलोकादिका आयतन नहीं हो सकता क्योंकि ऐसा मानने में कोई शब्दप्रमाण नहीं है। यद्यपि ऋग्वेदमें कहा है कि "पर्जन्य मेघ वा वृष्टिमें ही सर्व विश्व स्थित है" ( ऋ० ७।१०१।४ ) तथापि यह गौण कथन है। वृष्टिसे प्राणियोंको सुख प्राप्त होता है, उसके द्वारा ही जल-अन्नादि प्राप्त करके प्रजा टिकती है अतः पर्जन्यको आश्रय यहाँ कहा गया है। वस्तुतः सबका और उस पर्जन्यका भी आश्रय ब्रह्म ही है।

( ४ ) जैसे वेदप्रतिपादित न होनेसे जड-प्रधान जगत्का आयतन नहीं है वैसे ही जीव भी जगत्का आयतन नहीं है। क्योंकि वह अल्प है-अल्पशक्तिवाला है। इतने बड़े विशाल जगत्को धारण करनेमें वह समर्थ नहीं हो सकता। यद्यपि अल्प वस्तु भी अपनेसे बड़े वस्तुका आधार बनते देखे जाते हैं; जैसा कि, एक छोटेसे खीलेपर कुम्भकारका बड़ा चक्र स्थिर रहता है, छोटी सी नावपर बडे २ लोहालक्कड़, पत्थर आदि लादे जाते हैं, छोटीसी साइकिलपर ३॥ हाथका लम्बा और २-३ मनका भारवाला मनुष्य बैठता है, वैसे ही छोटे जीवमें भी यह बड़ा विशाल जगत् स्थिर रह सकता है। तथापि जीवमें पदार्थोंको अपनेमें धारण करनेकी शक्ति ही नहीं है। यहाँ अणु-विभुका विचार नहीं है, विचार है शक्तिका। जीवमें यह शक्ति ही नहीं है।

( ५ ) सूत्रमें भेदका अर्थ विनाश है। विनाशसे तात्पर्य है

जीवका एक शरीरसे दूसरे शरीरमें प्रवेश करना। वेदोंमें कहा है कि "जैसे गोपाल रज्जुसे गाय अथवा बैलको बाँधता है ऐसेही बुढ़ापेने जीवको बाँध रखा है। उत्पन्न होते ही जीवको मृत्यु अपने महाजालसे बाँध लेता है। जीवके मृत्युपाशको परमात्मा ही छुड़ाता है-दूर करता है" ( अथ० ३।११।८ )। जो स्वयं बँधा हुआ है और जन्ममरणके चक्रपर चढ़कर नष्ट हो रहा है वह अन्योंका आयतन नहीं हो सकता।

( ६ ) किसी अर्थका निर्णय करनेकेलिये प्रकरणका विचार मुख्य वस्तु है। अथर्ववेदमें ( ४।११।३ ) से जो प्रकरण आरब्ध हुआ है उसके नवमें मन्त्रतक विचार करनेसे भी ज्ञात होता है कि जीव जगत्का आयतन नहीं है।

( ७ ) परमात्मा केवल जगत्का आयतन ही नहीं है यह उसका रक्षक और प्रलयकर्ता भी है। जीव न तो जगत्का रक्षक है और न प्रलयकर्ता है। अतः वह आयतन भी नहीं हो सकता॥ इति द्युभ्वादि अधिकरण॥ १॥

## ( अथ भूमाधिकरण ॥ २ ॥ )

( ८ ) वह ब्रह्म भूमा है-विभुपरिमाणवाला है—व्यापक है। यदि वह भूमा न हो तो सब जीवोंमें निवास करके उन्हें आनन्दी नहीं बना सकता। परन्तु वेदोंमें ऐसा उपदेश है कि "वह सर्व भुवनोंको आनन्द प्राप्त करानेवाला है"(          )।

( ९ ) वेदोंमें कहा गया है कि "उसमें ही सब प्रजा ओतप्रोत हैं" ( अथ० १०।८।३७ ) "वह सबके गर्भमें विचरता है" ( अथ० १०।८।१३ ) इत्यादि। यह सब वेदोपदिष्ट धर्म तभी संगत हो सकते हैं यदि वह भूमा हो॥ इति भूमाधिकरण॥ २॥

## ( अथ अक्षर अधिकरण ।। ३ ।।

( १० ) वह परमात्मा अक्षर=अविनाशी है क्योंकि अन्तरिक्षलोक, भूलोक आदि सबका वही धारण करनेवाला है। वह यदि अक्षर न हो तो आकाशादिलोकोंका धारण नहीं कर सकता।

( ११ ) सा=वह धृति लोकधारण वेदोंसे जाना जाता है। वेदोंमें लिखा है कि "वही द्विपात् और चतुष्पात्का स्वामी है" ( ऋ० १०।१२१।३ ) "उसी परमात्मामें सर्व नक्षत्र और चन्द्रमा ठहरे हुए हैं" ( अथ० १३।४।२८ )।

( १२ ) ब्रह्मातिरिक्त अन्य भावों=पदार्थोंका उपक्षय देखा जाता है। केवल परमात्माका ही क्षय नहीं देखा गया, न कभी सुना गया। अतः वह अक्षर है ।। इति अक्षर अधिकरण ।। ३ ।।

## ( अथ ईक्षतिकर्म अधिकरण ।। ४ ।। )

(१३) वेदोंमें कहा गया है कि "श्रीमान् क्रान्तदर्शी लोक परमेश्वरपरायणबुद्धिसे सुरक्षित रहकर, भक्तिरूपजलके वितरण करनेकी इच्छासे सांसारिकजीवोंकी ओर दृष्टिपात करते हैं और उन्हें अविनाशिपदकी ओर ले जाते हैं। परमात्मा वहाँपर उन जीवोंको प्रत्यक्ष होता है" ( ऋ० १।१४६।४ )। इस प्रकारसे वेदोंमें परमात्मदर्शनका संकेत किया गया है। परमात्माको दर्शनक्रियाका कर्म कहा गया है। अन्य किसीको द्रष्टव्य नहीं कहा गया है। अतः प्रथमाध्यायके प्रथमसूत्रसे उसी ब्रह्मकी ही जिज्ञासाकी प्रतिज्ञा की गयी है ।। १।३।१३ ।। इति ईक्षतिकर्म अधिकरण ।। ४ ।।

## ( अथ दहर अधिकरण ।। ५ ।। )

(१४) आगे ४ हेतु कहे जायँगे। उन हेतुओंसे यह सिद्ध होगा कि परमात्मा दहर=अल्प है। जो अल्प होता है वह विनाशी होता है। अतः परमात्मा न तो अक्षर है और न विभु है।

(१५) "परमात्मा सर्वत्र गया हुआ है" (शु० य० ४०) "परमात्मा आनन्दकेलिये (भक्तोंके समीप) जाता है' (ऋ० १।१६।८) "हे परमेश्वर आवो" (साम० १) इत्यादि मन्त्रोंमें परमात्माकी गतिका उल्लेख है। लोकमें भी प्रसिद्ध है कि परमात्मा अपने भक्तोंकी रक्षाकेलिये भक्तोंके पास जाते हैं—आते हैं। गति अल्पमें ही होती है विभुमें नहीं। किंच वेदोंमें कहा गया है कि "दो समान पत्ती एक ही वृक्षपर बैठे हुए हैं। इस शब्दसे = मन्त्रसे भी यह सिद्ध है कि संसाररूप वृक्ष अल्प है और उसपर बैठनेवाला परमात्मा भी अल्प है। लोकमें भी देखा गया है कि अल्प अधिकरणमें अल्प ही रहता है विभु नहीं। द्वासुपर्णा इत्यादि अनेक लिङ्ग=ज्ञापक भी इसी विषयके मिलते हैं।

(१६) पृथिवी अल्प है और सबको धारण करती है, पर्वत भी अल्प है और वह पृथिवीको धारण करनेसे ही भूधर कहा जाता है। जीव भी अल्प ही है तथापि मनुष्य, हाथी, ऊँट आदि बड़े शरीरोंको धारण करता है। अतः परमात्मा भी दहर ही रहकर लोकोंको धारण करता है।

(१७) "परमात्मा गर्भमें विचरता है और अजन्य होता हुआ भी जन्य होता है" (शु० य० ३१।१९) इस मन्त्रमें बहुधा उसका चरण=चलन=गमन प्रसिद्ध है। अतः वह दहर ही है।

(१८) परमात्मा स्वयं जगत्का निर्माण नहीं कर सकता। उसे प्रकृति अथवा माया इस कार्यमें अपेक्षित होती है। अतः वह अल्प ही है, विभु नहीं। इतने हेतु परमात्माको दहर सिद्ध करनेकेलिये हैं। अब इनका खण्डन। यदि परमात्मा विभु न होता तो वेदोक्त परमात्मधर्म उसमें संभव ही न होते। कोई भी अणु-पदार्थ इतनी बड़ी पृथिवी और विशाल अन्तरिक्षलोकको धारण नहीं कर सकता। उसका गमन केवल व्यापकताका सूचक है।

गमनागमनका वर्णन गौण है। अनादि और अजन्मा भी बहुधा प्रकट होता है, यह आश्चर्य विभुमें ही सिद्ध हो सकता है अणुमें नहीं। प्रकृति अथवा माया तो उसी ब्रह्मका शरीर है अथवा शक्ति-विशेष है। अतः यदि प्रकृति न होती तो परमात्मा जगन्निर्माण न कर सकता, यह कथन सर्वथा असङ्गत है। शरीरीका शरीर और शक्तिमान्की शक्ति तो नित्यपदार्थमें नित्यरूपसे और अनित्यपदार्थमें अनित्यरूपसे रहती ही हैं। परमात्मा नित्य है अतः उसका शरीर अथवा शक्ति प्रकृति अथवा माया नित्य ही है। अतः प्रकृति या माया उसे सक्रिय बनाती है, यह कथन भी असङ्गत ही है।

(१९) "अज्ञानसे पर उत्तर ज्योतिका दर्शन करते हुए हम अतिप्रकाशित उत्तमज्योतिको प्राप्त होते हैं" ( ऋ० १।५०।१० )। इस मन्त्रमें उत्तरज्योति और उत्तमज्योतिकी प्राप्तिका संकेत है। इससे परमात्मामें तारतम्यकी सिद्धि होती है। उत्तमज्योति= उत्तमपरमात्मा भले चाहे जो हो, परन्तु उत्तरपरमात्मा तो अल्प ही है। क्योंकि उसे जानकर ही उत्तमज्योतिकी ओर आना पड़ता है। यह पूर्वपक्षीका प्रश्न है। इसका उत्तर। ऋग्वेदमें जो उत्तर और उत्तमशब्द आये हैं वह तारतम्यद्योतनकेलिये नहीं हैं किन्तु समानार्थक हैं। अत एव अथर्ववेदमें, इस मन्त्रमें दोनों स्थलोंमें उत्तमशब्द ही श्रुत है। समपरमात्मामें विषमता अत्यन्त असम्भव है।

(२०) "धमति संपतत्रैः" ( ऋ० ) इस ऋचामें जो यह कहा गया है कि "पतत्त्र अर्थात् परमाणुओंसे परमात्मा जगत्को बनाता है" इससे इतर परामर्श=ब्रह्मसे इतर परमाणुका परामर्श=साहाय्य लेना सिद्ध तो होता है परन्तु वह तो अज्ञानियों अथवा अल्पज्ञानियोंके सन्तोषार्थ ही है। परमात्मा यह सब कैसे बनाता होगा ? ऐसी शङ्का अल्पज्ञोंको होती ही रहती है उसीके निवारणार्थ यह इतरपरामर्श है। अन्यथा परमाणु-प्रकृति और

तज्जन्य सर्ववस्तु परमेश्वरके ही शरीर हैं। शरीर-शरीरिमें भेद होता नहीं। तब तो इतर कोई वस्तु है ही नहीं।

(२१) "गतिशब्दाभ्यां तथा" सूत्रसे परमात्माकी अल्पताका समर्थन पूर्वपक्षीने किया था उसका उत्तर ऊपर दे दिया गया है।

( २२ ) किं च जहाँ कहीं भी वेदमें परमात्माकेलिये अल्पश्रुति प्रतीत भी हो वहाँ लौकिक सूर्य, अग्नि, वायु, सोम आदिकेलिये समझना चाहिये। क्योंकि वह सब अनुकरण शब्द हैं। परमात्माका अनुकरण करके इनमें भी परमात्मबुद्धि करके उपासना की जा सकती है। परन्तु वस्तुतः यह परमात्मा नहीं हैं। परमात्माके अनुकरणस्वरूप हैं। इनमें अल्पताका भान करके परमात्मामें अल्पता कह दी गयी है। वस्तुतः वह अल्पता इन्हीं अनुकृत पदार्थोंकी है।

( २३ ) "गुरु ही ब्रह्मा हैं, गुरु ही विष्णु हैं, गुरु ही महेश्वर हैं, तथा गुरु ही साक्षात् परब्रह्म हैं" इस स्मृतिमें भी गुरु ब्रह्मा, विष्णु, महेशका अनुकरणमात्र है, ऐसा कहा गया हुआ समझना चाहिये। इति दहराधिकरण ॥ ५ ॥

## ( अथ प्रमित अधिकरण ॥ ६ ॥ )

( २४ ) पूर्वपक्षी शङ्का करता है कि वेद ही परमात्माको विभु कहते हैं और वही उसे प्रमित=मापा गया हुआ=परिमाणवाला भी कहते हैं। "वह दश अङ्गुलको घेरकर रहता है" ( शु० य० ३१।१; ऋ० १०।९०।१; अथ० १९।६।१ ) इससे वह परमात्मा अल्प ही प्रतीत होता है।

( २५ ) उत्तर। नहीं, इस श्रुतिसे परमात्माका अल्पत्व नहीं सिद्ध होता। प्रायः ध्यान धारणा सब मनुष्योंके लिये है, पश्वादिकोंकेलिये नहीं। मनुष्यके हृदयस्थानमें ही परमेश्वरका ध्यान किया जाता है। वहाँ ही उसका साक्षात्कार होता है। अतः हृदयके दशाङ्गुल परिमाणको परमात्माका परिमाण गौणरूपसे कह दिया

गया है। वस्तुत तो वह १० अङ्गुलवाले हृदयको घेरकर उसमें रहता है, इतना ही उस श्रुतिका अर्थ है।

( अथ प्रमिताधिकरणान्तर्गत तदुपरि अधिकरण ॥१[६]॥)

( २६ ) आचार्य बादरायणका मत है कि मनुष्यसे इतर लोगों को भी ब्रह्मध्यानका अधिकार है। बादरायण देवयोनिको पृथक् मानते हुए प्रतीत होते हैं। अत एव वह मनुष्योंसे अतिरिक्त देवोंको भी ब्रह्मध्यानका अधिकारी मानते हैं।

( २७ ) इसपर पूर्वपक्षी शङ्का करता है कि भले देवोंको ब्रह्मध्यानका अधिकार रहे परन्तु कर्ममें तो उनका अधिकार नहीं ही है। क्योंकि इसमें विरोध है। विरोध यह है कि, स्वर्गादिकी इच्छासे ही यज्ञादि कर्म किये जाते हैं। वह स्वर्गादि तो देवोंको प्राप्त ही हैं। पुनः कर्म वह क्यों करेंगे ? अत एव उन्हें कर्माधिकार नहीं है।

इसका उत्तर। वेदोंमें अनेक देवोंके कर्म करनेका भी प्रकरण प्रस्तुत है। "देवोंने यज्ञसे यज्ञ=विष्णुका यजन किया" ( शु० य० ३१।१६ )। शतपथ ब्राह्मण ( ३१।२।२।२३ ) में भी देवोंके यज्ञ करनेकी कथा उपस्थित है।

( २८ ) पुनः शङ्का। मान लो कि देवोंको ब्रह्मध्यानका भी अधिकार है और कर्मोंका भी। परन्तु वेदाध्ययनका तो अधिकार नहीं ही है। क्योंकि वेदाध्ययनकेलिये यज्ञोपवीतादि संस्कार जो अपेक्षित हैं वह देवोंको प्राप्त नहीं हैं। इसका उत्तर। यह भी ठीक नहीं है। शतपथब्राह्मणके अनुसार अग्नि, वायु, आदित्य, अङ्गिरा आदि देवोंके द्वारा ही तो वेदोंका प्राकट्य माना गया है। जिसने जिसे प्रकट किया, उसीको उसका अधिकार न हो, यह अयुक्त कथन है।

( २९ ) देव सत्यप्रिय होते हैं। उनमें मिथ्याचार नहीं होता।

वेद उन्हींसे प्रकट हुए हैं अतः वेद नियत हैं अर्थात् उनमें किसी प्रकारका परिवर्तन नहीं हुआ है। अदृष्ट परमात्माने उन्हें जैसा उपदेश दिया वैसा ही उन्होंने निर्भ्रमरूपमें प्रजाको सिखाया तथा वैसी ही आनुपूर्वीके साथ आजतक वह प्रचलित हैं।

( ३० ) वेद नियत हैं उनके अक्षर आदि भी नियत ही हैं अत एव पुनः उच्चारण किये जानेपर भी उनमें कोई विरोध नहीं आता। "अग्निमीडे पुरोहितम्"का उच्चारण चाहे जैसे भी कोई करे, परन्तु इसकी आनुपूर्वी ऐसी ही बनी रहती है। समिधाग्निं दुवस्यत घृतैर्बोधयतातिथिम्" इस मन्त्रका घनपाठ आज तो मैं भूल सा गया हूँ। तथापि स्मृतिके अनुसार लिख रहा हूँ। वेदपाठी विद्वान् इसे सुधार लेंगे।

**"अतिथिमित्यतिथिम्। बोधयतातिथिम्। घृतैर्बोधयत। दुवस्यत घृतैः। अग्निं दुवस्यत। समिधाग्निम्। समिधेति सम् इधा। अग्निं दुवस्यत। दुवस्यत घृतैः। घृतैर्बोधयत। बोधयतातिथिम्। अतिथिमित्यतिथिम्।"**

स्वाभाविक मन्त्रके उच्चारण करनेमें इतना बड़ा परिवर्तन किया गया है। क्रम, घन, जटा, माला, शिखा, रेखा, ध्वज आदि पाठोंमें ऐसे ही परिवर्तन होते हैं। तथापि वेदोंके अक्षर नियत होनेसे किसी प्रकारका विरोध नहीं आता है। ऐसा ही लोकमें देखा जाता है। स्मृतिमें भी कहा गया है कि "स्वर अथवा वर्णसे हीन यदि मन्त्र हो तो वह इष्ट अर्थका सम्पादन नहीं करता"। इससे भी सिद्ध है कि मन्त्रोंके वर्णादि सब नियत हैं।

**(अथ प्रमिताधिकरणान्तर्गत मध्वाद्यधिकरण ॥ २ [ ६ ] ॥)**

( ३१ ) जैमिनि आचार्य मानते हैं कि मधुविद्यादि विद्याओंमें देवोंका अधिकार नहीं है क्योंकि अथर्ववेद ( ९।१।१६,१७,१८ )

में जिस मधुविद्याका उपदेश है वह विद्याएँ देवोंमें उपस्थित हैं। अर्थात् उस विद्याके अनुसार ही देवयोनि चल रही है ? उसे इस विद्याकी आवश्यकता न होनेसे ही उसे इसका अधिकार नहीं है ॥

( ३२ ) किंच वह देव सदा ज्योतिस्स्वरूप परमात्मामें ही तल्लीन रहते हैं अतः उन्हें इनकी आवश्यकता नहीं है अत एव वह इस विद्याके अधिकारी नहीं हैं ॥

( ३३ ) बादरायण आचार्यका मत है कि देव भी कामी, रागी, द्वेषी देखे जाते हैं। अतः इन निर्बलताओंके निवृत्त्यर्थ उन्हें भी मधुविद्यादिकी आवश्यकता है और अत एव वह भी उसके अधिकारी है ॥

( ३४ ) वेदोंमें विद्वानोंको भी देव माना गया है। उन विद्वद्रूप देवोंका इन विद्याओंमें अधिकार है या नहीं ? इसकेलिये बादरायण कहते है कि उन्हें भी अधिकार है। जबतक विद्वान् पूर्णरीतिसे ब्रह्मविद् न हो ले तबतक वह सामान्य कोटिका जीव है। आज तो महाकामी, महाक्रोधी, महादम्भी भी ब्रह्मविद् बन जाता है। परन्तु वह होता है वस्तुतः नारकीय कीट। अतः ब्रह्मविद्का अर्थ शास्त्रके शब्दोंका अर्थ जानना नहीं है, मिथ्याचारपरायण भी ब्रह्मविद् नहीं, परन्तु राग-द्वेष, काम-क्रोध, भोगविलास, जिघृक्षा-संजिघृक्षा, मदोन्मत्तता आदि महारोगोंसे विमुक्त आत्माराम, यह अर्थ समझना चाहिये। ऐसे विद्वानोंकेलिये मधुविद्यादि उपादेय हैं या नहीं ? इनमें उनका अधिकार है या नहीं ? कितनोंका मत है कि उन ब्रह्मज्ञानियोंका इन विद्याओंमें अधिकार नहीं है। बादरायण कहते हैं कि उनका भी अधिकार है। ब्रह्मज्ञानी होनेपर भी उनके ज्ञानकी अपरिपूर्णता ही रहती है। पूर्ण ब्रह्मज्ञानी होनेपर तो उसके शरीरका पात हो जाना चाहिये। शरीर यदि है तो, उसमें अपरिपूर्णता भी अवश्य है। इसकेलिये

ताण्ड्यमहाब्राह्मणके छान्दोग्योपनिषद्का जानश्रुति पौत्रायण प्रमाण हैं। वह तत्त्वज्ञानी था—ब्रह्मज्ञानी था। परन्तु उसमेंसे क्षत्रियधर्मका अभाव नहीं हुआ था। यही उसकी न्यूनता थी। वर्णाश्रमाभिमानका नाश ही विद्याका फल है। वह तो उसे अभी-तक प्राप्त नहीं था। वह रातको अपने प्रासादमें कहीं सोया हुआ था। कुछ हंस रात्रिमें वहाँ आकर ठहर गये। उनमेंसे एकने जानश्रुतिपौत्रायणकी प्रशंसासे असन्तुष्ट होकर रैक्ककी प्रशंसा की। जानश्रुति पौत्रायण यह सब सुनता रहा। उसे बहुत ग्लानि हुई। प्रातः उसने क्षत्ताको रैक्कका पता लगानेकेलिये भेजा। वह ढूँढ-ढाँढकर चला आया, रैक्कका पता नहीं लगा। जानश्रुति पौत्रायणने उसे ऐसे स्थलका निर्देश किया जहाँ ब्रह्मज्ञानी रह सकते हैं। वह पुनः गया और एक बैलगाडीके नीचे रैक्कको ढूँढ लिया और जानश्रुति पौत्रायणको सूचना दी। वह रैक्कके पास रैक्कद्वारा उपासित विद्याका ग्रहण करनेकेलिये गया। इससे यह सूचित होता है कि विद्वान् भी इन मध्वादिविद्याओंमेंसे अवश्य ही कुछ न कुछ सीख सकता है॥

( ३५ ) वह विद्वान् था परन्तु उसमें क्षत्रियत्व था यही उसके ज्ञानकी न्यूनता थी। आत्मज्ञानीको ब्राह्मणत्व, क्षत्रियत्वादि सब मिथ्या प्रतीत होने ही चाहियें। उसे अभी वर्णाश्रमका अभिमान था, उसमें मिथ्यात्वप्रतीति उसे नहीं हुई थी। अतः अर्धज्ञानिरूप विद्वान्का इन विद्याओंमें अधिकार है॥

( ३६ ) ताण्ड्यमहाब्राह्मण (२०।१२) में चित्ररथकेलिये लिखा है कि वह क्षत्रिय था और कापेय लोगोंने उसे यज्ञ कराया था। प्रकरणसे इतना तो सिद्ध है कि चित्ररथ क्षत्रिय था। उसके जैसे ही धर्म जानश्रुति पौत्रायणमें भी थे। वह विद्या सीखनेके-लिये समित्पाणि होकर रैक्कके पास नहीं गया था; धन, पशु,

कन्या आदि लेकर गया था। प्रकरण भी समान ही है। अतः जानश्रुति पौत्रायण भी क्षत्रिय ही था, यह स्पष्ट है॥

(३७) संस्कारका भी विवेक करना चाहिये। यदि किसीमें मान, अपमान, हर्ष, शोक, राग, द्वेष, काम, क्रोध, मद, मात्सर्य आदि नहीं हैं तो उसे मधुविद्याका प्रयोजन न होनेसे, उस विद्याका वह अनधिकारी ही है। यदि यह सब हैं, तो वह अधिकारी है। जानश्रुतिपौत्रायणके संस्कारपरामर्शसे प्रतीत होता है कि उसमें इन विद्वद्धर्मोंका अभाव था अतः वह अपनेको योग्य बनानेवाली किसी भी विद्याका अधिकारी था ही॥

(३८) जानश्रुतिपौत्रायणमें वैराग्यकी भावना है या नहीं इस विषयका निश्चय करनेकेलिये ही रैक्वकी प्रवृत्ति देखी गयी है। जब पहिलीवार जानश्रुतिपौत्रायण रैक्वके पास ६ सौ गौओंके साथ एक सुवर्णमाला और दो खच्चरोंसे जुड़े हुए रथको लेकर आया तब रैक्वने उसे शूद्र कहकर अपमानित करके लौटा दिया। राजा चला गया। रैक्वने समझा कि वह अयोग्य शिष्य था। जब वह दूसरी बार एक सहस्र गौओंको तथा अपनी एक कन्याको भी लेकर रैक्वके पास आया और बोला कि "महाराज, यह सहस्र गौवें, यह सुवर्णहार, यह रथ और यह तुमारेलिये पत्नी है तथा तुमारे निवास-केलिये यह अमुक ग्राम मैं दे रहा हूँ।" जानश्रुतिपौत्रायणके इस कथनको सुनकर रैक्वने इतना तो अवश्य समझा ही था कि इसे मेरी विद्या-केलिये श्रद्धा अवश्य है। इन वस्तुओंके बदलेमें ही रैक्वने उसे संवर्गविद्याका उपदेश किया था। उसने समझ लिया कि यह राजस अधिकारी है। आत्मसमर्पण करनेके बदले यह धन और कन्याको समर्पण कर रहा है अतः यह ब्रह्मविद्याका अधिकारी तो नहीं ही है। अतः उसने अपनी विज्ञातविद्या=संवर्गविद्याका उपदेश उसे दे दिया।

(३९) मुख्य ब्रह्मविद्याके उपदेशसे जानश्रुतिपौत्रायण वञ्चित रहा; क्योंकि ऊषरसें बोया हुआ बीज निरर्थक होता है। रैकको निश्चय हो गया था कि यह क्षत्रिय धन और स्त्रीको ही बहुमूल्य पदार्थ समझता है। ब्रह्मविद्याके मूल्यका इसे ज्ञान नहीं है। ऐसे विषयी लोगोंको विद्याके श्रवण और अध्ययनका अधिकार नहीं है। विरक्त ब्रह्मर्षिपरम्परामें ऐसे संसारी जनको विद्याग्रहण करानेका प्रतिषेध है। मनुने भी यह स्पष्ट कहा है कि "ब्रह्मवादी अपनी विद्याके साथ मर जावे यह तो सह्य है परन्तु अयोग्यपात्रमें वह अपनी विद्याको दे, यह सह्य नहीं है" ( मनु० २।११३ )।

यहाँ एक आवश्यक विचार कर लेना चाहिये। श्रीशङ्कराचार्य, श्रीरामानुजाचार्य आदि पूर्वकालीन विद्वानोंने यहाँ अपशूद्राधिकरण मान लिया है और इस सूत्रसे शूद्रोंको वेदाध्ययन और वेदश्रवणका निषेध किया है। मैंने समाधिके द्वारा भी इसका पूर्ण विचार किया परन्तु मुझे यहाँ अपशूद्राधिकरण प्रतीत नहीं हुआ। इस प्रकरणमें शूद्रका नाम भी नहीं है। व्यासके समय तक समाजमें शूद्रकी कोई नियत परिभाषा नहीं थी। चाहे जो शूद्र हो सकता था और चाहे जो ब्राह्मण बन सकता था। यदि महाभारतके कर्ता यही व्यास हैं तो उसमें यही लिखा है जो मैं कह रहा हूँ। जहाँ तहाँ पुराणोंमें भी ऐसा लिखा है जैसा मैं कह रहा हूँ। उपनिषदोंमें भी यही लिखा है, जो मैं कह रहा हूँ। तब व्यास यहाँ अपशूद्राधिकरण कैसे लिखते ? तबतक शूद्र कोई नियत प्राणी नहीं था तो भी, नियत था तो भी, अपशूद्राधिकरण कैसे लिखा जा सकता था। मैं नहीं मानता, परन्तु लोग कहते हैं कि, व्यासने ही एकके चार वेद किये, वैदिकभाष्यमें मैं एक प्रमाण भी महाभारतका लिख आया हूँ। यदि व्यासजी वेदके व्यसिता थे तो चारों वेदोंके अक्षर एक बार उनकी दृष्टिमें अवश्य आ चुके होंगे। एक भी मन्त्र, आधा

भी मन्त्र, मन्त्रका कोई भी भाग वह बता सकते थे कि जहाँ वेदोंका अध्ययन शूद्रोंकेलिये निषिद्ध हो। इतनी मूर्खतापूर्ण बात वेदोंमें हो ही नहीं सकती। यदि हो सकती है तो वह ईश्वरीय ग्रन्थ ही नहीं हैं। पारसियोंकी पवित्र किताबको, खिस्तियोंकी पवित्र किताबको, मुसलमानोंकी पवित्र किताबको, यदि मनुष्यमात्र पढ़ सकता है तो हिन्दुओंकी पवित्र किताबको कमसेकम प्रत्येक हिन्दू तो अवश्य पढ़ सकता है। परन्तु इससे बढ़कर दूसरी जडता और जङ्गलीपन नहीं हो सकता कि ईश्वरको जगत्का स्वामी बनाना और वह जगत्के अमुक लोगोंको ज्ञानोपदेश करे और अमुकको मूर्ख रखे। उस ईश्वरसे अधिक दुष्ट और अयोग्य कोई हो ही नहीं सकता जो हिन्दुओंको ज्ञानगुटका दे और मुसलमानों, पारसियों, खिस्तियोंको अन्धेरेमें रखे। ऐसे रागी, द्वेषी, पक्षपाती और कलह करानेवाले ईश्वरकी जगत्को क्या आवश्यकता है? ऐसा ही यदि ईश्वर होता है तो हिन्दुस्तानमें आज १००-२०० कम ४० करोड़ ईश्वर मौजूद हैं, जिनके सिरपर अंग्रेजोंने दो सौ वर्षोंसे अचल और अकम्प पैर रख छोड़ा है। वेदवक्ता जानते ही होंगे कि "यथेमां वाचं कल्याणीमावदानि" इस यजुर्वेदके दयानन्दकालसे प्रसिद्ध मन्त्रके द्वारा आर्य और अनार्य सभी प्रजाको वेदाधिकार दिया गया है। जिसे पढ़ना आता होगा उसे वेद पढ़नेसे कौन रोकेगा? आज प्रेसके ज़मानेमें तो वेदाध्ययन रोकनेवाला कोई पैदा ही नहीं हुआ है, पैदा हो ही नहीं सकता है। सिनेमाओंमें ज्ञानेश्वरके चित्रपटमें भैंसके मुँहसे वेदमन्त्र बोलाये जाते हैं और ब्राह्मण, शूद्र, मुसलमान्, खिस्ती सभी सुनते रहते हैं। अतः यह भ्रम टूट ही जाना चाहिये कि वेदोंको अमुक ही पढ़ सकता है, सुन सकता है, अमुक नहीं। गोतमने अपने धर्मसूत्रमें शूद्रोंका अध्ययन निषिद्ध किया है। परन्तु पहिले यह बताना और विचारना चाहिये कि

वेदोंके विधि-निषेधका अधिकार गोतमको किसने दिया ? आर्यावर्तमें एक अन्धाधुन्धीका समय था। जिसके मनमें जो आता था उसे ही वह लिख देता था और उसका प्रचार किया करता था। लगभग आज भी वैसा ही है। अन्तर इतना ही है कि आज विवेककी मात्रा बढ़ी हुई है। सब कथनका परीक्षण आज होने लग गया है। अतः निश्चित ही ज्ञानमें कोई प्रतिबन्ध नहीं है हाँ, कर्ममें प्रतिबन्ध होना आवश्यक हो सकता है। सब कर्म सब नहीं कर सकते। कर्म इच्छा और आवश्यकतापर निर्भर होते हैं। जिन्हें इच्छा होगी, जिन्हें आवश्यकता होगी, वह कर्म करेंगे। जिन्हें यह दोनों न होंगी वह उस झंझटसे अलग रहेंगे। ब्रह्मज्ञानी भी तो कर्मसे घृणा ही करता है। उसे इच्छा नहीं है, आवश्यकता भी नहीं है। उसे कोई कर्मानधिकारी कहे तो, उसे क्या दुःख है। कर्मके अनेक प्रकार हैं। सभी कर्म वैदिक हैं। कोई घट बनाता है, कोई पट बनाता है, कोई मठ बनाता है, कोई हजामत बनाता है, कोई खिलौने बनाता है, कोई तलवार बनाता है, कोई सुवर्णादिके आभूषण बनाता है। कोई यज्ञ करता है। यह सभी वैदिक कर्म हैं। इनमेंसे सभी कर्मोंको सभी नहीं कर सकते। अतः कात्यायनने अपने सूत्रोंमें शूद्रोंको कर्मका अनधिकारी बताया, जैमिनिने मीमांसादर्शनमें अपशूद्राधिकरण बनाया, यह सब उचित हो सकते हैं। परन्तु ज्ञानमार्गमें, भक्तिमार्गमें अमुकको अधिकार देना और अमुकको न देना, यह निर्लज्जताकी बात है। अधिकार बलाधीन वस्तु सिद्ध की जा सकी है। भारतमें ही भारतवासी शिमलाकी अमुक टेकरियोंके अनाधिकारी थे आज भी हैं, हिन्दुओं और मुसलमानोंके बनाये हुए क़िलोंके हिन्दु और मुसलमान दोनों ही अनधिकारी हैं। दो मासके पश्चात् आज सबल भारत भारतभूमिका अधिकारी बनेगा। महात्मा गांधीके मार्गपर

चलकर देशके नेताओंने अपने छीने हुए अधिकारको हस्तगत किया है। जिन अन्त्यजोंका मद्रास प्रान्तमें सड़कोंपर चलना दूभर था आज उन्हें रामेश्वर, कन्याकुमारी, पद्मनाभ, आदि देवोंका दर्शन अनायास प्राप्त है क्योंकि आज वह सबल हैं। अधिकार और अनधिकारकी बात सबलता और निर्बलतापर आधार रखती है।

एक बात और जाननी चाहिये। ऋग्वेदके प्रथममण्डलमें ११६ वें सूक्तका ऋषि कक्षीवान् है। वह अङ्गराजकी उशिक् नामवाली दासी पटरानीसे उत्पन्न हुआ था। वह ब्राह्मण नहीं था तथापि वेद-ऋषि बना। उसी कक्षीवान्की पुत्री घोषा ऋग्वेदके दसवें मण्डलके अनेक मन्त्रोंकी ऋषिका है। अगस्त्यस्वसा, अदिति, इन्द्रस्नुषा, गोधा, नदी, यमी, शश्वती, सरमा, सूर्या, उर्वशी, आत्रेयी, इन्द्राणी, शिखण्डिनी इत्यादि अनेक स्त्रियाँ ऋग्वेदमें ऋषिकाएं हैं। ऋणञ्चय, नहुष आदि क्षत्रिय भी ऋग्वेदके ऋषि हैं। कोई वैश्य भी होंगे। जहाँ इस प्रकारका मिश्र ऋषिमण्डल है वहाँ वेदोंका अमुक ही अधिकारी है, यह कहना निरी जडता और अविवेक है। वेदोंको अंग्रेजोंने पढ़ा, जर्मनोंने पढ़ा, जैनियोंने पढ़ा, बौद्धोंने पढ़ा, डाक्टर अम्बेडकर ( अन्त्यज ) ने भी पढ़ा होगा और तब भी यह कहते रहना कि वेदोंका अधिकार अमुकको ही है, कितनी निर्लज्जताका सूचक है? अहमदाबादकी कथाओंमें—संन्यासी और उदासी दोनोंकी कथाओंमें स्त्री-शूद्र सभी वेदों-उपनिषदोंको सुनते-सुनाते हैं। कोई किसीके कानमें गोतमके कथनानुसार शीशा गर्म करके नहीं डालता। कोई किसीकी जीभ नहीं काटता। कोई किसीकी छाती नहीं तोड़ता। यदि आज कोई ऐसा करे तो उसका रक्षण गोतम नहीं कर सकता। वह फांसीके तख्तेपर लिटा दिया जायगा। ऐसी वाहियात बातोंसे वेदोंका महत्त्व बढ़नेकी अपेक्षा घटता है, इसका ध्यान प्रत्येक

वेदाभिमानीको रखना चाहिये। संगठनका समय है। बहुमत और अल्पमतका आज प्रश्न उपस्थित है। बने उतना अपना पक्ष प्रबल करना प्रत्येक हिन्दूका धर्म है। वेदोंके मन्त्रोंमेंसे ऐसे मन्त्र ढूँढ़कर जगत्के सम्मुख रखने चाहिये कि जगत् उधर ही खिंच जाय और हिन्दूसमाज प्रबल बन जाय। अन्धकारयुगकी रूढियोंको तिलाञ्जलि दे देनी चाहिये। इति प्रमिताधिकरणान्तर्गत मध्वाद्यधिकरण ॥ ३ [ ६ ]॥

( प्रमिताधिकरणान्तर्गत कम्पनाधिकरण ॥ ४ [६] ॥

( ४० ) पीछे कहा जा चुका है कि हृदयकी अपेक्षासे ही परमात्माको दशाङ्गुल कहा गया गया है। स्वतः तो वह विभु व्यापक है। इसी विषयको दृढ़ करनेकेलिये यह भी एक हेतु है कि उसके भयसे सम्पूर्ण विश्व कांपता है। अथर्ववेदके ( ४।३१।२; ४।२५।३; २०।३४।१४; २०।३४।१७; २०।३५।१४; ) और ऋग्वेदके ( ७।५।३; २।१२।१, १०।१२१।६ ) इन मन्त्रोंमें कहा गया है कि समस्त विश्व परमात्मासे कांपता है, द्युलोक, भूलोक आदि उसीके भयसे दृढ हैं, पर्वत और समस्त प्राणी भी उसीकी आज्ञामें रहते हैं। इससे भी सिद्ध होता है कि परमात्मा अल्प एकदेशीय नहीं है, व्यापक है। इति प्रमिताधिकरणान्तर्गत कम्पनाधिकरण ॥ ४ ॥ इति प्रमिताधिकरण ॥ ६ ॥

( ४१ ) अथर्ववेद ( २।११।५; ४।१५।३ ) में उस परमात्माको ज्योतिःस्वरूप कहा गया है। ज्योतिस्स्वरूप प्रधान नहीं हो सकता।

( ४२ ) उसे आकाश भी कहा गया है। सर्वत्र सर्वरूपसे जो प्रकाशित रहे और सबको प्रकाशित करे उसे आकाश कहते हैं। ऐसा परमात्मा ही है; जड प्रधान नहीं।

( ४३ ) जीव भी ज्योतिस्स्वरूप नहीं हो सकता क्योंकि अथर्ववेद ( ७।१०८।२ ) में कहा है कि "हे प्रभो सोते हुए अथवा जागते

हुए हमको जो दुःख दे उसको तुम जला दो।" इससे प्रतीत होता है कि जीव और ब्रह्ममें रक्ष्य-रक्षक भाव है। जो इतना दुःखी और निर्बल है वह जीव ज्योतिस्स्वरूप नहीं है।

(४४) सर्वत्र वेदोंमें परमात्माकेलिये पति, ईश्वर, रक्षक आदि शब्द प्रयुक्त हुए हैं। यह शब्द प्रयोग न तो जीवमें संगत हैं और न जडमें। अतः परमात्मा ही ज्योतिस्स्वरूप है।

इति सर्वतन्त्रस्वतन्त्र-परमहंसपरिव्राजक-स्वामिश्रीभगवदाचार्यजी-
महाराजप्रणीतायां वेदान्तदर्शने सूत्रप्रसादिन्यां वृत्तौ
चतुर्थेऽध्याये तृतीयः पादः।

---

# अथ प्रथम अध्याय चतुर्थ पाद

## (अथ आनुमानिक अधिकरण ॥ १ ॥)

(१) कितने ही वेदानुयायियोंका यह भी मत है कि प्रधान=प्रकृति ही ब्रह्म है। परन्तु व्यासजी इसे नहीं मानते। वह कहते हैं कि वेदोंमें ब्रह्मके शरीरका रूपक वर्णन हुआ है। "ब्राह्मण ब्रह्मका मुख है, क्षत्रिय बाहु है, ऊरु वैश्य है और पाद शूद्र हैं" इत्यादि रीतिसे मुख, हस्त, ऊरु, पाद आदि अवयवोंका रूपक चेतनमें ही घट सकता है अचेतनमें नहीं।

(२) प्रधानवादी कहते हैं कि ब्रह्मको अतिसूक्ष्म कहा गया है और अतिसूक्ष्म तो प्रधान ही है। ब्रह्म तो बृहत् है। अतः सूक्ष्म प्रधान ही ब्रह्म है। इसका उत्तर। ब्रह्म वस्तुतः तो बृहत् ही है। परन्तु उसको जो सूक्ष्म कहा गया है वह तो केवल इसलिये कि वह सूक्ष्मातिसूक्ष्म पदार्थोंमें भी व्याप्त होनेकी योग्यता रखता है।

ब्रह्मको ईश्वर, आत्मा, परमात्मा, ईशान आदि अनेक नामोंसे जाना जाता है। ईश्वर, ईशान आदि इसीलिये सार्थक हैं कि सब

पदार्थोंका स्वामी परमात्मा ही है। प्रधान तो जड़ है, ज्ञानहीन है वह सब पदार्थोंका स्वामी नहीं हो सकता।

(४) वेदोंमें परमात्माको ज्ञेय कहा गया है। जैसा कि "जिसने परमात्माको नहीं जाना उसका वेद पढ़ना निरर्थक हुआ (ऋ० ९।१०।१८)। प्रधानको ज्ञेय वेदमें नहीं कहा गया है अत एव भी वह ब्रह्म नहीं।

(५) प्रधानवादी कहता है कि प्रधानको भी वेदोंमें ज्ञेय कहा गया है। यथा, "पितासे उत्पन्न हुई यह सुशोभित प्रकृति प्रथम पुत्र महत्तत्त्वके लिये है (अथ० ४।१।२) इस मन्त्रमें प्रकृतिका और महत्तत्त्वका वर्णन है। इसके पश्चात् "इस महत्तत्त्वका जो अहङ्कार पुत्र उत्पन्न हुआ, उसका जाननेवाला ही सब देवोंका जन्म स्पष्ट रूपसे कह सकता है" (अथ० ४।१।३) यहाँ अहङ्कारको ज्ञेय बताया गया है। "जो इन्द्रियोंके और पञ्चतन्मात्राओंके अविनाशी पिताको जानता है" (अथ० ४।१।७)। इस मन्त्रमें स्पष्ट प्रधानके जाननेका सङ्केत है। इसका उत्तर। इन मन्त्रोंमें प्रधानका उल्लेख नहीं है किन्तु प्रकरणके विचार करनेसे प्रतीत होता है कि वहाँ भी ज्ञेय परमात्मा ही है, प्रधान नहीं। वहाँका प्रकरण यह है कि सत् और असत्=चर और अचर दोनोंके मूल कारणको जानना चाहिये। यदि प्रधानको असत्=जडका कारण मान भी लिया जाय तो वह सत्=चर जगत्का कारण कैसे हो सकता है? अतः यह प्रकरण ब्रह्मका ही है।

(६) किंच, जो अथर्ववेदके मन्त्र प्रधानकेलिये बताये गये हैं वहाँ तो चित्=जीव, अचित्=प्रकृति और ईश्वर इन तीन तत्त्वोंका वर्णन है। पित्र्या (पितासे उत्पन्न हुई) शब्दसे अचित् तत्त्वका "प्र यो जज्ञे विद्वान् अस्य बन्धुः" (अथ० ४।१।३) इस मन्त्रसे चित्तत्त्वका और "स हि दिवःस पृथिव्या ऋतस्था (अथ०

४।१।४ ) इससे ईश्वरतत्त्वका उपदेश हुआ है। इस उपदेशके अनुसार प्रश्नोंकी भी ऐसी ही कल्पना कर लेनी चाहिये। उन्हीं कल्पित प्रश्नोंके अनुसार यह सब उत्तर समझने चाहिये ॥

( ७ ) जिस प्रकारसे उन मन्त्रोंमें आया हुआ महत् शब्द प्रधानका वाचक नहीं हैं वैसे ही "बृहन्तो नाम ते देवाः" इत्यादि मन्त्रोंमें आया हुआ असत् शब्द भी प्रधानका वाचक नहीं है ॥ इति आनुमानिक अधिकरण ॥ १ ॥

## ( अथ चमस अधिकरण ॥ २ ॥ )

( ८ ) देवोंके पानपात्रको चमस कहते हैं। शुक्लयजुर्वेद-( २३।५५ ) में एक प्रश्न है कि "का ईमरे पिशङ्गिला = अरे, यह पिशङ्गिला कौन है ?" इसका उत्तर दिया गया कि "अजारे पिशङ्गिला" ( य० २३।५६ ) = "यह अजा ही पिशङ्गिला है।" रूपोंको जो अपने भीतर समा ले वह पिशङ्गिला कही जाती है। वह पिशङ्गिला अजा = प्रकृति ही है। सब रूप उसीमें समा जाते हैं। जो जिसमें समा जाय वह उसका कारण होता है। इस रीतिसे अजा-प्रकृति-प्रधान ही जगत्कारण है। उसमें यह वैदिक मन्त्र प्रमाण है। व्यासजी इसका उत्तर करते हैं। याज्ञिकोंका एक पात्र चमस कहा जाता है। वेदोंमें कई स्थानमें चमस शब्द आया है। परन्तु जैसे उपासनाप्रकरणमें पात्र अर्थमें चमस शब्द निरर्थक है वैसे ही उपासना प्रकरणमें अजा शब्द प्रधान वाचक नहीं है। परन्तु तब इतना अभी शङ्कास्पद है कि उपासनास्थलसे अतिरिक्त अजाशब्द प्रधानवाचक है या नहीं ? यदि है तो वह जगत्कारण है या नहीं। इसका उत्तर इतना ही है कि वेदमें सांख्यवादियोंके तत्त्व अवश्य उपस्थित हैं। अथर्ववेदमें नवम काण्डमें बहुत स्पष्ट विवरण सांख्यमतका प्राप्त है। परन्तु जैसे सांख्यवादी ईश्वर-

निरपेक्ष प्रधानको जगत्कारण मानते हैं वैसे वेद नहीं मानते। वेदोंके मतमें ईश्वर एकतत्त्व है ही ॥

(९) वेदोंमें जिस अजाका वर्णन है वह ज्योतिरुपक्रमा है=परमात्माके अधीन रहकर ही वह अपना कार्य करती है। स्वतन्त्र-रूपसे वह कुछ नहीं कर सकती। ऐसाही अथर्ववेद (४।२।२) में वेनने कहा है ॥

(१०) कल्पन अथवा कल्पनाका अर्थ रचना=सृष्टि है। वेदोंमें सृष्टिका स्वीकार किया गया है। "यह सृष्टि जिससे उत्पन्न हुई" (ऋ० १०।१२९।७)। सृष्टि जिससे उत्पन्न हुई वही अजा है। वह अजा अनित्य है, ऐसा मानकर यह सूत्र है। वैदिक कर्मकाण्डके प्रातिपादक ब्राह्मणग्रन्थोंमें अनेक लोकविश्रुत शब्दोंके भी अन्य अर्थ किये गये हैं। उदाहरणके लिये मधु शब्दको लें। शतपथब्राह्मणमें कहा है कि "यजुःको मधु कहते हैं, त्यृचको मधु कहते हैं, रसको मधु कहते हैं" (७।४।१।४)। बर्हिका अर्थ लोकमें कुश होता है। परन्तु शतपथमें "यह लोक बर्हि है" (१।३।३।२४) ऐसा कहा है। जो मधु नहीं है उसे भी जैसे मधु कह दिया गया अथवा जो बर्हि नहीं है उसे भी बर्हि कहा गया वैसेही अजन्या न होने पर भी प्रधानको अजा कह दिया गया। कोई विरोध नहीं है।

किंच सृष्टिके उपदेश होनेसे अजाका अजात्व नष्ट नहीं होता। परमात्मा जैसे जीवका नियामक है तो भी जीव नित्य ही है वैसे ही अजा भी परमात्माकी नियाम्य होने पर भी अजा ही है। सृष्टि भले अजा न हो, सृष्टिका कारण प्रकृति तो अजा ही है। इति चमस अधिकरण ॥ २ ॥

(११) सांख्योंने २४ तत्त्व माने हैं। उनका आग्रह है कि वेदोंमें भी यही २४ तत्त्व हैं। जैसा कि यजुर्वेद (१४।२८-३१) में

एकसे आरम्भ करके ३३ संख्याओंका संग्रह किया गया है। उन तेंतीसोंसे सृष्टिका वर्णन किया गया है। एकसे स्तुति करनेपर प्रजा उत्पन्न हुई। तीनसे स्तुति करनेपर ब्रह्मा उत्पन्न हुआ। पांचसे स्तुति करनेपर भूत ( तत्त्व ) उत्पन्न हुए। सातसे स्तुति करनेपर सप्त ऋषि हुए। नवसे स्तुति करनेपर पितर हुए। ११ से स्तुति करनेपर ऋतु हुए। १३ से स्तुति करनेपर मास हुए। १५ से स्तुति करनेपर क्षत्रिय हुए। १७ से स्तुति करनेपर ग्राम्य पशु गो, अजा इत्यादि हुए। १९ से स्तुति करनेपर शूद्र और वैश्य हुए। २१ से स्तुति करनेपर एक खुरवाले पशु हुए। २३ से स्तुति करनेपर क्षुद्र पशु हुए। २५ से स्तुति करनेपर जङ्गली पशु हुए। २७ से स्तुति करनेपर द्युलोक और पृथिवी-लोक हुए। २९ से स्तुति करनेपर वनस्पति हुए। ३१ से स्तुति करनेपर प्रजा हुई। ३३ से स्तुति करने परभूत शान्त हुए।

---

( १ ) एकसे = वाणीसे। ( २ ) तीनसे = प्राण, अपान, व्यानसे। ( ३ ) पांचसे = पांच प्राणोंसे। ( ४ ) सातसे = २ कान, २ आँखें, २ नासिकाएं, १ वाक्। ( ५ ) नवसे = कान आदि सात और दो अधः प्राण। ( ६ ) ११ से = १० प्राण, १ आत्मा। ( ७ ) १३ से = १० प्राण, २ पाद, १ आत्मा। ( ८ ) १५ से = १० हस्ताङ्गुलि, २ बाहू, २ हाथ, १ नाभिका ऊर्ध्वभाग। ( ९ ) १७ से = १० पादाङ्गुलि। २ ऊरू, २ जानु, २ पाद, १ नाभिका ऊर्ध्वभाग। (१०) १९ से = १० हस्ताङ्गुलि, ९ देहच्छिद्र (११) २१ से = २० हाथ पैरकी अंगुलियां, १ आत्मा (१२) २३ से = २० अंगुलियां, २ पाद, १ आत्मा (१३) २५ से = २० अङ्गुलियां, २ हाथ, २ पैर, १ आत्मा (१४) २७ से = २० अङ्गुलियां, २ भुज, २ पाद, २ ऊरु, १ आत्मा (१५) २९ से = २० अङ्गुलि, ९ छिद्र (१६) ३१ से = २० अङ्गुलियां, १० इन्द्रिय, १ आत्मा (१७) ३३ से = २० अङ्गुलि, १० इन्द्रिय, २ पाद, १ आत्मा।

इस वर्णनमें पुनरुक्ति बहुत है। अतः मास और ऋतुको पृथक् न गिनें (क्योंकि मास बिना ऋतु बन ही नहीं सकते) तो ३३ मेंसे एक क्रम कम होगा तब ३१ संख्या रहेगी। संख्या एकसे और ३० से दो बार प्रजासृष्टि कही गयी है। इनमेंसे एक छोड़ दें तो एक क्रम कम होगा तब २९ संख्या रहेगी। २१ से एक शफवाले पशुओंकी सृष्टि कही गयी है उसे छोड़ दें क्योंकि ग्राम्य और जंगली पशुओंमें ही उनका समावेश हो जाता है। तब अब २७ संख्या रहेगी। ३३ वीं संख्यासे किसीकी उत्पत्ति नहीं कही गयी है। अतः उसे छोड़ दें तो २५ संख्या ही रह जाती है।

इस प्रकारसे सांख्योंकी २५ संख्याका संग्रह वेदोंमें होता है। इसका खण्डन व्यासजी करते हैं कि यह संख्या तो न्यूनाधिक भी हो जाती है। प्रजासृष्टिमें ही क्षत्रिय, शूद्र, अर्थकी भी सृष्टि हो गयी तब पुनः दो संख्याओंका क्यों स्वीकार करना चाहिये। तब तो संख्या और भी घटेगी। यदि प्रजाके अन्तर्गत उन्हें न मानकर संख्यारक्षण करोगे तो जिनको तुमने कम किया है, वह भी क्यों न रहें? और तब संख्या बढ़ जावेगी। अतः वेदोंमें सांख्योंके तत्त्वकी संख्या नहीं है।

(१२) और यजुर्वेदके उस प्रकरणसे प्राणादिकी उत्पत्ति तो नहीं कही गयी है। अतः प्राण, इन्द्रिय आदिकी भी उत्पत्ति कहनी चाहिये। तब तो तुमारी २५ संख्या टूट ही जायगी।

(१३) उसी प्रकरणमें यवादि अन्नकी भी उत्पत्ति कही गयी है। संख्यारक्षणके लोभसे सांख्योंने उसे छोड़ दिया। ज्योतिष्= अग्नि, सूर्य चन्द्रादिकी भी सृष्टि कहनी चाहिये। ऐसा करनेपर संख्या और भी बढ़ जावेगी। इति संख्योपसंग्रह अधिकरण॥ ३॥

## ( अथ कारणत्व अधिकरण ॥ ४ ॥ )

(१४) ऋग्वेद ( १०।१२९।२ ) में लिखा है कि तपसे जगत् उत्पन्न हुआ। अथर्ववेद ( १३।१।१६ ) कहता है कि रोहितसे जगत् उत्पन्न हुआ। शुक्लयजुर्वेद ( ३४।२२ ) कहता है कि सोमसे जगत् उत्पन्न हुआ। फिर वही कहता है कि स्वयम्भूसे जगत् उत्पन्न हुआ। इस रीतिसे जगत्के कारण भिन्न २ बताये गये हैं। शङ्का करनेवाला कहता है कि सूर्य, सोम स्वयम्भू आदि जब जगत्कर्ता माने गये हैं तो प्रधानको ही जगत्कर्ता क्यों न मान लिया जाय? क्योंकि वेदमें असत्से भी जगदुत्पत्ति मानी गयी है। वह असत् प्रधान ही है। इसका उत्तर। आकाशादिमें जो कारणता कही गयी है वह तो वेदोंमें समानरूपसे ही है। अर्थात् एक मन्त्रमें जिस प्रकारकी कारणता आकाशादिमें कही गयी है, सब मन्त्रोंमें भी वही कारणता है। आकाशादिमें कारणता आकाशादिको भी ब्रह्म मानकर ही है। यह बात पीछे सविस्तर कही गयी है। अतः जिन २ मन्त्रोंमें आकाशादिको कारण बताया गया हो वहाँ २ सर्वत्र आकाशादिका अर्थ परमात्मा ही समझना चाहिये।

(१५) जहाँ २ वेदमन्त्रोंमें आकाशादि शब्दोंके अर्थमें भ्रान्ति हो वहाँ सर्वत्र ब्रह्मका आकर्षण अर्थात् अध्याहार करना चाहिये। जहाँ असत् शब्द वेदमें सृष्टिप्रकरणमें कर्ताकेलिये आया है वहाँ असत् शब्दसे भी सत्=ब्रह्मका ही ग्रहण करना चाहिये। वैदिक पद्धतिके अनुसार ही असत्के "अ" का लोप नहीं हुआ है। परन्तु अर्थ "सत्" ही है।

(१६) ब्रह्म शब्द जगद्वाचक है। विश्वेश्वरवाद के अनुसार समस्त जगत् ब्रह्मरूप है। वेद भी इसे स्वीकार करता है। अतः जगत्की उत्पत्तिके प्रकरणमें ब्रह्मकी ही उपस्थिति न्याय्य है। ब्रह्मका ही परिणाम जगत् है अतः जगत् ही ब्रह्म है।

(१७) "वेदोंमें जहाँ जीवलिङ्ग हो अथवा मुख्यप्राण-आकाश आदि लिङ्ग हों वहाँ उन्हींकी उपस्थिति योग्य है ब्रह्मकी नहीं।" इस कथनका उत्तर पूर्वमें दिया जा चुका है। उपक्रम-उपसंहार, अभ्यास, अपूर्वता, फल, अर्थवाद, उपपत्ति ये छ लिङ्ग हैं जिनसे वेदके अर्थोंका निर्णय किया जाता है। जहाँ उपक्रम और उपसंहार विरुद्ध न जाते हों वही अर्थ स्वीकृत होना चाहिये। प्रकरणके अनुसार अर्थ होना चाहिये।

(१८) जैमिनिआचार्यका भी यही मत है कि सृष्टि और उपासनाके प्रसङ्गमें आये हुए कोई भी लौकिकार्थ कहनेवाले शब्द ब्रह्मको ही कहते हैं। दूसरे आचार्य भी कहते हैं कि वेदोंमें प्रश्नोत्तरोंके मननसे भी यही प्रतीत होता है कि लौकिकार्थवाचक शब्द प्रकरणके अनुसार ब्रह्मरूप अर्थको कहते हैं। जैसा कि अथर्ववेदमें प्रश्न है कि "जिसका शिर वैश्वानर है, जिसके चक्षु अङ्गिरस हैं, यातु जिसके अङ्ग हैं वह स्कम्भ कौन है, मुझे कहो।" (१०।७।१८) इस मन्त्रमें अङ्गोंकी कल्पना होनेसे यहाँ जीवलिङ्ग है। तथापि यहाँ ब्रह्मका ही बोध होता है। क्योंकि इसके आगेके ही मन्त्रोंमें कहा गया है कि "इस स्कम्भमें तप रहता है, सत्य रहता है और सब कुछ रहता है"।

(१९) उन सब वाक्योंका अन्वय ब्रह्ममें ही उचितरूपसे होता है अन्यत्र नहीं। इसलिये भी सर्वत्र ब्रह्मका ही अध्याहार होना योग्य है। इति कारणत्व अधिकरण ॥ ४ ॥

## ( अथ प्रतिज्ञा-अधिकरण ॥ ५ ॥ )

(२०) इस अधिकरणमें शङ्का यह है कि यजुर्वेदके ४० वें अध्यायके मन्त्रमें कहा गया है "कि इस आदित्यमण्डलमें जो अन्तर्यामी पुरुष ( परमात्मा ) है वह मैं ही हूँ।" इससे तो जीव-

ब्रह्मका अभेदसिद्ध होता है, भेद नहीं। इसके उत्तरकेलिये व्यासजी कहते हैं—

आश्मरथ्य आचार्य कहते हैं कि अथर्ववेदमें परमात्माकी प्रतिज्ञा है कि "हे जीवो, मैं तुमारे बन्धनको काटता हूँ और जो मेरी परतन्त्रता तुमपर लदी हुई है उसे भी दूर करता हूँ" (७।७८।१)। यजुर्वेदका उपर्युक्त वचन अथर्ववेदके इस वचनकी पूर्ति है। मैं ब्राह्मण हूँ, मैं क्षत्रिय हूँ, मैं वैश्य हूँ, मैं शूद्र हूँ, मैं पण्डित हूँ, मैं मूर्ख हूँ, मैं धनिक हूँ, मैं निर्धन हूँ, इत्यादि अज्ञान जीवमें भरे पड़े हैं। जिस जीवके यह अज्ञान परमात्मकृपासे दूर हो जाते हैं वह अपनेको स्वतन्त्र मानता है। उसपरसे विधि-निषेधका चक्र दूर हो जाता है। परमात्माकी प्रतिज्ञा पूर्ण हो जाती है। इसी प्रतिज्ञापूर्तिका सूचक यह वाक्य है कि "सूर्यमण्डलमें जो पुरुष है वही मैं हूँ।" इसमें अभेद नहीं भेद ही प्रतीत हो रहा है। वही मैं हूँ, यहाँपर वही शब्द भी है और मैं शब्द भी है। यही बताता है कि भेद दूर नहीं हुआ है विधिनिषेधका चक्र दूर हुआ है।

(२१) औडुलोमिके मतसे आश्मरथ्यका यह आशय है कि "जैसे धनुष्से छूटा हुआ बाण अपने लक्ष्यतक पहुँचकर ही शान्त होता है वैसे ही कर्मफलसे प्राप्त हुआ शरीर भी प्रारब्ध कर्मफल भोगकर ही नष्ट होता है। अतः शरीरनाशपर्यन्त जीव यहाँ ही अजस्र होकर=सुखदुःखसे अलिप्त होकर ज्ञानदशामें रहता है।" औडुलोमि इस मतको नहीं मानते। वह कहते हैं कि ज्ञानोदयसे सभी कर्मोंका क्षय हो जाता है। प्रारब्ध भी नष्ट हो जाता है। अतः अनन्यभक्तिसे अथवा दृढज्ञानने सज्ज होकर जब शरीर छोड़नेको जीव उद्यत होता है उसी समय वह बोलता है कि "मैं वही हूँ जो आदित्यमण्डलमें है" और यह कहकर जीव मुक्त हो

जाता है। शरीरपात हो जाता है। धनुषसे छूटे हुए बाणका दृष्टान्त एकदेशी है। धनुषसे छूटा बाण अनेक बार अपने लक्ष्यतक न पहुँचकर बीचमें ही रह जाता है। कभी शत्रुके बाण ही उस बाणको काट डालते हैं। महाभारत और रामायणके कितने ही पात्रोंके बाण बीचमें ही काटे गये हैं। आश्मरथ्यके मतसे जिनके कर्मबन्धन क्षीण हो चुके हैं परन्तु प्रारब्ध अवशिष्ट है वह संसारमें सशरीर रहकर भी ब्रह्मभाव प्राप्त करते हैं। औडुलोमिके मतसे ज्ञानोदय होते ही संचित, क्रियमाण और प्रारब्ध तीनों ही कर्म नष्ट हो जाते हैं और संसारमें उसे रहनेका कोई कारण अवशिष्ट नहीं रह जाता। आश्मरथ्यके मतके लोग ही जीवन्मुक्तदशाको स्वीकार करते हैं। उपनिषदोंने जब कर्मकाण्डके विरुद्ध आक्रमणका आरम्भ किया तब कर्मकाण्डी विद्वान् हताश हो गये। उनकी दृष्टिमें कर्म-प्रतिपादनके अतिरिक्त वेदोंका कोई प्रयोजन ही नहीं था। उपनिषदोंका बल बढ़ता गया। संहिताओंकी ओर अवहेलनादृष्टि हुई अतः विशुद्ध वैदिकसिद्धान्त बता सकनेमें उपनिषद् भी असमर्थ हुईं। छान्दोग्य और बृहदारण्यकने तो अन्ततक जुहूका त्याग नहीं किया। ब्रह्मसुखकी उपदेशिका उपनिषदोंने ज्ञानग्रन्थमें ज्ञानोपदेशके पश्चात् माष-तिल खिलाकर बालबच्चे पैदा करनेका भी उपाय बतानेका साहस किया। उपनिषदोंकी यह करुण दशा है। संहिता-ओंमें उपनिषदोंकी अपेक्षा उन्नतम ज्ञानका सीमाचिह्न दृष्टिगत होता है। व्यासजीने जब यह सूत्र लिखे, तो निस्सन्देह सब आचार्योंके साथ मैं भी यह मान रहा हूँ कि उनके सामने उपनि-षद् ही आदर्श थीं। परन्तु यदि उपनिषद् वेदानुयायिनी हों तो उन्हें वेदसे तनिक भी पृथक् नहीं जाना चाहिये। औडुलोमिका मत आश्मरथ्यसे उत्तम है। पूर्णज्ञानका चिह्न ही यह है कि ज्ञानोदय होते ही उसके शरीरका पात हो जाय। सूर्योदयकालमें

अन्धकार कैसे रह सकता है, यही अविज्ञेय और दुरूह है।

(२२) काशकृत्स्न आचार्यका मत है कि "योसावादित्ये पुरुषः" यह कथन उस ज्ञानीका है जो ब्रह्मभावको प्राप्त नहीं कर चुका है किन्तु ब्रह्मभावकी स्थितिमें है। जिस स्थितिमें हर्ष-शोक, सुख-दुःख, मान-अपमान आदि द्वन्द्वोंकी प्रतीतिका अभाव होने लगे वह ब्रह्मभावावस्थितिकाल है। जिसमें सुख-दुःखादिकी प्रतीति ही न हो और उस प्रतीतिका साधन देह नष्ट हो जावे वह ब्रह्मभावकाल है। ब्रह्मभावकालमें "योसावादित्ये पुरुषः" बोला ही नहीं जा सकता। ब्रह्मसूत्रके चतुर्थाध्यायकी व्यवस्था उसके भाष्यमें करूँगा।

इति प्रतिज्ञा अधिकरण ॥ ५ ॥

## अथ प्रकृति-अधिकरण ॥ ६ ॥

(२३) अपने आश्रित जीवोंका उद्धार करना परमात्माकी प्रकृति है। प्रतिज्ञा और दृष्टान्तसे ऐसा ही प्रतीत होता है। प्रतिज्ञा तो पीछे कही गयी है—"मैं तेरे बन्धनको काटता हूँ" इत्यादि। दृष्टान्त यह है—"मैं कौन हूँ, यह मैं नहीं जानता। कर्म अथवा अज्ञानसे बँधा हुआ मैं जहाँ तहाँ भटक रहा हूँ। जब सौभाग्यसे परमसत्य परमात्मा मुझे प्राप्त होता है तब उसके आश्वासनवचनका मैं अनुभव करता हूँ" ( अथ० ९।१०।१५ )। इस मन्त्रसे यह सिद्ध है कि परमात्मा जीवोंके रक्षणकी प्रतिज्ञा करके, उनमें प्रादुर्भूत होकर आश्वासन देता रहता है।

(२४) परमात्मा शरणागत जीवोंका चिन्तन करता रहता है, यह भी उसकी प्रकृति ही है। ऋग्वेद ( ३।५।६ ) में कहा है कि "मेधावी परमात्मा बिना किसी प्रमादके जीवोंकी रक्षा करता है।

(२५) जड और अजड=चेतन दोनोंका परमात्माके साथ साक्षात् सम्बन्ध भी वेदोंमें कहा गया है। अतः परमात्मा सदा अपने रक्ष्यकी रक्षामें सावधान रहता है।

(२६) परमात्माने ही जड और अजड=चराचर जगत्को उत्पन्न किया है अतः जन्यजनकभावरूप सम्बन्ध परमात्माके साथ चराचरका स्थिर है।

(२७) जिस प्रकारसे जड परमात्माका ही प्रकृतिद्वारक परिणाम है वैसे ही जीव भी परमात्माका ही परिणाम है। यद्यपि जीव नित्य है उसको परिणाम या कार्य नहीं कह सकते तथापि वह कभी देवदत्त कभी यज्ञदत्त बनता है, बालक और कभी युवा बनता है, इस प्रकारका देहद्वारकपरिणाम उसमें जो होता रहता है उसका कारण भी परमात्मा ही है। और इस रीतिसे जीव भी परम्परया=गौणरूपसे परमात्माका परिणाम कहा जाता है।

(२८) वह परमात्मा ही वेदोंमें सबकी=जड और चेतनकी योनि=उत्पत्तिभूमि कहा गया है। जडाजडके परिणामकी योनि परमात्मा ही है। इति प्रकृति-अधिकरण ॥ ६ ॥

## ( अथ सर्वव्याख्यान-अधिकरण ॥ ७ ॥ )

## एतेन सर्वे व्याख्याता व्याख्याताः ॥ १।४।२९ ॥

( २९ ) जिन शब्दोंको यहाँपर परमात्म-परक नहीं बताया गया है उन्हें भी इसी प्रकारसे प्रकरणके अनुसार परमात्माकेलिये ही समझ लेना चाहिये। स्त्रीलिङ्गमें भी यदि कोई शब्द प्रयुक्त हुआ हो और प्रकरणमें ईश्वरका ही अर्थ संगत होता हो तो उसे भी परमेश्वरकेलिये ही मान लेना चाहिये। परमात्मा तो न स्त्री है, न पुरुष है और न नपुंसक है। वह सबसे पृथक् होता हुआ भी सब कुछ है। अतः सभी शब्द उसके वाचक हैं। यद्यपि परमात्मा और शब्दमें वाच्य-वाचक सम्बन्ध भी नहीं है क्योंकि वह सर्व-सम्बन्धसे रहित है। तथापि वह सबकुछ है और सबसे उसका

सर्वसम्बन्ध है। इस रीतिसे वाच्यवाचक सम्बन्ध भी उसमें मान लिया गया है॥ १।४।२९॥ इति सर्वव्याख्यान अधिकरण॥ ७॥

# उपसंहार

वेदान्तदर्शनका एक अध्याय-प्रथमअध्याय यहाँ समाप्त होता है। इस अध्यायसे इसके पढ़नेवाले वा अभ्यासीको क्या उपदेश मिला या मिल सकता है, इसका संक्षेपसे विचार करना चाहिये। ब्रह्मजिज्ञासाकेलिये इस शास्त्रका आरम्भ हुआ है। अतः ब्रह्मज्ञान ही इसका फल होना चाहिये। ब्रह्मज्ञानके अनेक अर्थ साम्प्रदायिकोंने किये हैं। ब्रह्मसम्बन्धी ज्ञान अथवा ब्रह्मका परिचय यह ब्रह्मज्ञानशब्दका मुख्य अर्थ है। कितने ही दार्शनिकोंने "मैं ही ब्रह्म हूँ" इस प्रकारका ज्ञान होना ब्रह्मज्ञानशब्दका अर्थ स्वीकार किया है। मैं ही ब्रह्म हूँ, इस ज्ञानका तात्पर्य, ब्रह्मके साथ जीवका अभेद प्रतिपादन करनेमें है। जीव एक ऐसा वस्तु है जिसका सामान्यज्ञान प्रत्येक मनुष्यको है। खाता है, पीता है, सोता है, जागता है, पढ़ता है, लिखता है, इत्यादि क्रियाओंके कर्ताको जीव कहा जाता है। जीव कोई नित्य और अनादि वस्तु है, यह अभीतक, प्राचीन ग्रन्थोंके प्रमाणोंके अतिरिक्त अन्य किसी प्रकारसे सिद्ध नहीं हो सका है। वैदिक दार्शनिकोंमें अद्वैतदर्शन और विशिष्टाद्वैतदर्शन मुख्य हैं। अद्वैतदर्शन जीवको कोई स्थिर तथा सत्तत्त्व स्वीकार नहीं करता। उस दर्शनने एक अविद्या मान रखी है। उसीके ढाँचेमें जीव ढला करता है। उस अविद्याको अनादि भी मान लिया है अतः जीवभाव भी अनादि ही माना गया है। परन्तु जीवभाव प्राप्त करानेवाली अविद्या अनादि होती हुई भी अनन्त नहीं है, उसका एक दिन नाश अवश्य होता है। अतः उसके द्वारा प्रादुर्भूत जीवभाव भी अनन्त नहीं है, उसका भी एक

नियत वा अनियत तिथिमें नाश अवश्य होता है। विशिष्टाद्वैत-दर्शनने जीवको नित्यतत्त्व स्वीकार किया है। अद्वैतदर्शनने जिस प्रकारसे जीवके स्वरूपमें ही—स्वशरीरमें ही सर्वथा परिवर्तन स्वीकार किया है, विशिष्टाद्वैतदर्शनने वैसा न मानकर, उसके ज्ञानमें परिवर्तन स्वीकार किया है। उसका ज्ञान बढ़ता है, घटता है, कुमार्गमें भी जाता है, सन्मार्गमें भी जाता है। उसका एक पृथक् स्वरूप माना गया है परन्तु वह स्वरूप क्या है, इसका किसीको पता नहीं है। जीव कोई देहधारी वस्तु तो नहीं ही माना गया है। माना भी नहीं जा सकता। ज्ञान उसका विशिष्ट धर्म है। उसी ज्ञानमें परिवर्तन होता रहता है। इस रीतिसे जीवके सम्बन्धमें परिवर्तनवाद दोनोंमें समान है। एकके यहाँ जीवजात-वाद है और दूसरेके यहाँ जीवाजातवाद है। इसीका प्रतिफल यह है कि एकको स्वरूपतःजीवनाश मानना पड़ता है और दूसरेको ज्ञानद्वारा नाश मानना पड़ता है। इन दोनोंमें सत्य चाहे जो हो, परन्तु इतना तो सत्य ही है कि जीवका स्वरूप अद्यावधि स्थिर नहीं हो सका है। जैसे जीव अनिश्चित वस्तु है वैसे ब्रह्म भी अनिश्चित वस्तु है। जीवका सामान्यज्ञान तो सामान्यजनको भी होता है परन्तु ब्रह्मका ज्ञान सामान्यज्ञानियोंको भी नहीं होता। तो भी अद्वैतदर्शनने ज्ञाताज्ञातको अभिन्न मानने मनानेका बड़ा भारी प्रयास कर रखा है। विशिष्टाद्वैतवादने ब्रह्मके भी पञ्चसंस्कार किये हैं। मस्तकमें तिलकसंस्कार, गलेमें कण्ठीसंस्कार, बाहुमें आयुधसंस्कार राम, विष्णु, भगवान् आदि नामसंस्कार। मन्त्र-संस्कार तो इन्हीं चारों संस्कारोंका परिणाम है। इस प्रकारसे भगवान् यह ब्रह्मका एक नाम बना है। अपनेको भगवान्का दास मानना यही जीवस्वरूप कहा गया है। यह भी ज्ञाताज्ञातमें ही स्व-स्वामिभाव, सेव्य-सेवकभाव आदिकी कल्पना हुई है। इस

प्रकारसे भिन्नार्थस्वीकारके कारण ब्रह्मज्ञानशब्दका अर्थ भी सर्वथा अनिश्चित है। तब यह बड़ा भारी प्रश्न उपस्थित है कि व्यासजी अपने इस दर्शनसे प्रजाको क्या सिखाना चाहते हैं ?

भ्रम और भय यह दो भकार जिसके नष्ट हो गये हैं—समूल नष्ट हो गये हैं, उसके अतिरिक्त इस प्रश्नका उत्तर न कोई दे सकता है और न कोई समझ सकता है। जिन्होंने इन दो भकारोंका नाश किया है उनकेलिये निम्नलिखित उत्तर पर्याप्त है। ब्रह्म कोई स्थिर तत्त्व है या नहीं, वह कोई सत्यवस्तु भी है वा नहीं, इस विवाद-ग्रस्त विचारसे कभी किसीको लाभ नहीं है। उसके जो धर्म माने गये हैं उन धर्मोंके साथ ही जीवका सम्बन्ध है। ब्रह्मके लोकोत्तर गुणोंका अपनेमें आधान करना ही मुख्यवस्तु है। ब्रह्म सत्य है। और सब कुछ मिथ्या है; भगवान् दयालु, सत्यवादी और न्यायी है, इतना ही मान लेनेसे न तो अद्वैतदर्शनको कुछ लाभ हो सकता है और न विशिष्टाद्वैतदर्शनको ही। दोनोंको ब्रह्म और भगवान्के धर्म अपनेमें ले आने हैं। जबतक वह धर्म जीवमें नहीं आते तबतक सब कुछ निरर्थक है। व्यासजीने इस प्रथमाध्यायमें पहिला वस्तु यही बताया है कि अग्नि, वायु, वरुण (जल) पृथिवी, आकाश, इन्द्रादिदेव, सूर्य, चन्द्र, सब कुछ परमात्मा ही है, परमात्माके ही नाम हैं। सब कुछ परमात्माके ही स्वरूप हैं। पञ्चभौतिक तत्त्वोंसे बने हुए विभिन्नजातीय शरीर भी भगवान्के ही शरीर हैं। भगवान्के शरीरमें विषमतादर्शन पाप है। अतः व्यासका सर्वप्रथम उपदेश सर्ववस्तुमें, प्राणिमात्रमें, अभेददर्शन है—स्वात्मदर्शन है—ब्रह्मदर्शन है। किसीके साथ घृणा न करना, व्यभिचार न करना, वञ्चना न करनी यह अभेददर्शनके फल हैं। वीर बनना, निर्भय रहना, प्राणान्तमें भी स्वीकृत सत्यका त्याग न करना, कामक्रोधादिविकाररहित होना, समयपर दुष्टोंके

दण्डकेलिये न्याय्यमार्गका ग्रहण करना, धर्मद्रोहियोंका अन्त करना, धर्माधर्मका विचार देश-कालकी परिस्थितिके अनुसार करना, यह सब जीवब्रह्ममें अभेददर्शनके अथवा जीव और भगवान्में स्व-स्वामिभावकी कल्पनाके अन्तिम और सर्वोत्कृष्ट फल हैं। सर्वप्रकारकी परतन्त्रताओंका वीजनाश ब्रह्मज्ञानका प्रथम और अन्तिम ध्येय है। पाषण्ड परतन्त्रता है। मिथ्याप्रचार, मिथ्यास्तुति यह सबसे बड़ी परतन्त्रता है। अतः यह सब ब्रह्म और ब्रह्मविद्के लक्षण नहीं हैं। आज तो हम अंग्रेजोंकी परतन्त्रतासे छूटे हुए हैं। आज भी किसीको यदि यह न प्रतीत होता हो कि बिना किसी परीक्षापत्रके उत्तर लिखे ही रायबहादुर, दीवानबहादुर और महामहोपाध्याय आदि बनना पाप और देशद्रोह ही है तो समझना चाहिये कि वह व्यक्ति अभी केवल ब्रह्मका नाम ही जान सकी है। उसकेलिये ब्रह्मज्ञान स्वप्नका वस्तु है। यदि ब्रह्मज्ञानी भी—ब्रह्मविद् भी यह मानता हो कि अमुक स्पृश्य है और अमुक अस्पृश्य है तो अवश्य ही वह अभी महाविद्योंकी श्रेणीमें ही है। न तो वह भक्त है और न ज्ञानी है। ज्ञानीकी दृष्टिमें सर्वजगत् ब्रह्मरूप ही भासने लगता है। भक्तकी दृष्टिमें सम्पूर्ण विश्व इष्टस्वरूप प्रतीत होने लग जाता है। यही ज्ञान और भक्तिका फल है। दोनोंके यही दो लक्षण हैं। इसीलिये भागवतमें भक्तको अच्युतगोत्रवाला माना गया है। उसके अज्ञानकल्पित सभी बन्धन तिरोहित हो चुके होते हैं।

दूसरा वस्तु जो इस अध्यायसे उपदिष्ट हुआ है वह यह कि ब्रह्मजिज्ञासाका मनुष्यमात्र अधिकारी है। व्यासजीने यह कहीं नहीं लिखा कि ब्रह्मजिज्ञासाका अधिकारी कौन है। यदि मनुष्योंका कोई अमुकवर्ग ही इस विद्याका अधिकारी होता तो वह स्पष्ट ही अवश्य अधिकारीका निर्देश करते। उन्होंने ऐसा कहीं नहीं किया

है अतः सिद्ध है कि ब्रह्मजिज्ञासाका मनुष्यमात्र अधिकारी है। किं च इसी तृतीयपादमें ३४वें और ३५वें सूत्रसे यह सिद्ध किया है कि जिस किसीको भी किसी प्रकारका दौर्बल्य प्राप्त हो और वर्णाभिमान आदि दुष्ट रोग लगे हुए हों उसे गुरुकी शरणमें जाना चाहिये। उस प्रकरणमें किसी वर्णविशेषको ही ज्ञानसम्पादन करना चाहिये, ऐसा नहीं लिखा है। उसी पादके ३९वें सूत्रसे केवल उन लोगोंकेलिये ब्रह्मजिज्ञासाका अथवा उसकेलिये आवश्यक वेदाध्ययनादिका निषेध किया है जो लोग जितेन्द्रिय नहीं हैं। जिन्हें पूर्ण वैराग्य प्राप्त नहीं हुआ है। ब्रह्मजिज्ञासाका मुख्य द्वार वेदाध्ययन नहीं है, किन्तु विवेक और वैराग्य है। वेदाध्ययन करनेवाले भी यदि धनदास और रमणीचरणदास हों तो उन्हें ब्रह्मजिज्ञासाका अधिकार नहीं है। अर्थात् ऐसे लोग स्वयम् इस मार्गसे पराङ्मुख रहा करते हैं। और यदि ऐसे लोग ब्रह्मजिज्ञासाकेलिये आवें तो उपदेशक अपना व्यर्थकाल यापन न करे, उन्हें स्पष्ट कह दे कि तुम ब्रह्मचर्ययोग करो, सांसारिक विषयोंसे अलग रहनेका प्रयास करो। इतना कर लेनेके पश्चात् आवोगे तो तुम्हें ब्रह्मोपदेश करूँगा।

तीसरे वस्तुका उपदेश, इस अध्यायसे, यह हुआ है कि वर्ण और आश्रम सब कल्पित हैं। इनसे पारलौकिक लाभ कभी नहीं होता है। वर्णाश्रमके सम्बन्धमें व्यासजीने कुछ नहीं लिखा है, यही इस बातका समर्थक है कि वह वर्णाश्रमको किसी भी व्यवहारकेलिये अनावश्यक समझते हैं। यजुर्वेदमें जब 'ब्राह्मणोस्य मुखमासीत्" यह मन्त्र लिखा गया उससे पूर्व ही ब्राह्मणादिकी कल्पना हो चुकी थी। उस मन्त्रका यह तात्पर्य कदापि नहीं है कि ब्राह्मण ब्रह्मके मुखमेंसे पैदा हुए, क्षत्रिय भुजमेंसे, वैश्य जङ्घामेंसे और शूद्र पादमेंसे। एक तो ब्रह्मके मुखका कहीं वर्णन नहीं है।

वह अकाय है। यदि उसका मुख होगा तो वह भौतिक ही होगा। भौतिक मुख सभी लालाक्लिन्न और अशुद्ध होते हैं। कोई किसीका मुखचुम्बन इसीलिये नहीं करता कि वह अशुद्ध अङ्ग है। भुजस्पृष्ट वा पादस्पृष्ट जो वस्तु ग्राह्य होता है वही मुखस्पृष्ट होनेसे उच्छिष्ट होकर अग्राह्य हो जाता है। ऐसे निषिद्ध अङ्गसे उत्पन्न होनेवाला सर्वश्रेष्ठ हो ही नहीं सकता। ऊरुभाग भी आगे-पीछे दोनों भागोंमें अशुद्ध ही है। आगे मूत्रक्लिन्न और पश्चात् मलक्लिन्न रहता है। उससे पैदा हुआ भी कभी शुद्ध नहीं माना जाना चाहिये। इस तरहसे मुख और उसके मलिन भाग होनेसे मुखज और ऊरुज मलिन ही होंगे, निर्मल नहीं। रह गये बाहुज और पादज। यदि बाहुज बाहुमूलमेंसे पैदा हुए हों तो वह भी प्रस्वेदक्लिन्न स्थानसे ही पैदा होनेके कारण निकृष्ट ही हैं। रह गये विचारे पादज। मनुष्य-के अङ्गमें पाद ही एक ऐसी जगह है जिसे लोग अपना सेव्य और आश्रयणीय मानते हैं। "त्वत्पादमूलं शरणं प्रपद्ये" कहकर चरणोंमें ही प्रणाम किया जाता है, चरणधूरिको ही ब्राह्मणादि सभी मस्त-कपर धारण करते हैं। चरणोदक ही दिया जाता है, मुखोदक, और ऊरूदक कभी भी नहीं। चरणोंको धो धोकर पीते हुए लाखों आदमी देखे गये हैं परन्तु घँस घँसकर दांतोंसे मैल इकट्ठा करके, उसीको पानीसे कुल्ला करके उसे मुखामृत बनाकर पीता एक भी आदमी आजतक न देखा गया है और न सुना गया है। उस पवित्र पादसे पैदा हुआ अपवित्र माना जाय, यह व्यासकी बुद्धिके बाहरकी बात है। वेदोंमें या अन्यत्र यह लिखा मुझे नहीं मिला कि जो प्रथम ब्राह्मण मुखसे पैदा हुआ, जो प्रथम क्षत्रिय बाहुसे पैदा हुआ, जो प्रथम वैश्य ऊरुसे पैदा हुआ और जो प्रथम शूद्र पादसे उत्पन्न हुआ उनके नाम क्या थे और उनकी वंशपरंपरा कैसे चली। वह सब मिथुन पैदा हुए थे या अकेले ही। मिथुन थे तो

उनका विवाह किसने कराया। विवाह विना की सन्तान अप्रा-णिक सन्तान है। इत्यादि अनेक विचार हैं जो बाहरसे अवश्य हास्यास्पद लगते हैं परन्तु यही विचार हैं जो वर्णोंकी निरर्थक कल्पनाको निस्सार बना देते हैं। वर्णाभिमानने आज हिन्दू जातिको छिन्न भिन्न कर रखा है। हमारे इसी वर्णाभिमान और अज्ञानताकी क्रूर वेदी पर ९ करोड़ हिन्दुओंका बलिदान हुआ और वह मुसल-मान् बनकर आज हिन्दू जातिकी दुर्दशा कर रहे हैं। देव तोड़े गये देवालय तोड़े गये, ईश्वर मारा गया, ईश्वरके मुखज काटे गये, बाहुज तो काटनेकेलिये ही पैदा किये गये थे, ऊरुज भी कटे, पादज भी कटे। धन गया। धरणी गयी। हिन्दुस्त्रियोंका सतीत्व गया। यह सब वर्णवेदी पर ही कुर्बानियां हुई हैं। अभी भी हम नहीं चेते। अभी भी हम नहीं जगे। अभी भी हमारी आँखोंमें नींद है। अभी भी हमारे हाथ-पैर निस्तब्ध हैं। अभी भी विवेक और दूरदर्शिता हमसे दूर है। अब हमारा क्या होगा, कौन जाने? अस्तु, सत्य यही है कि ब्रह्मके मुखादि अवयवोंसे वर्णोत्पत्तिकी कल्पना ही सर्वथा मिथ्या है।

वेदान्तदर्शनने ब्रह्मजिज्ञासाका आरम्भ किया। इसके साथ ही जहां २ अग्नि, वायु, आदित्य, चन्द्र, आकाश, इन्द्र, वरुण आदि देवी देवताओंकी उपासनाका प्रसङ्ग आया वहां सर्वत्र व्यास-जीने उनपर कठोर कुठाराघात किया है और सबको किसी विशिष्ट देवताका वाचक न मानकर उसी अखण्ड ब्रह्मका वाचक सिद्ध किया है। आर्योंके आनेसे पूर्व अनार्योंमें भूत, प्रेत, डाकिनी, शाकिनी, देवी, देवता, बलिया आदिसे डरने, भागने, प्रार्थना करने और उनके पूजनेकी जो अनार्यप्रथा थी, अनार्योंमें वह आ घुसी। आज तक पठित और अपठित, छोटे और बड़े, प्रतिष्ठित और अप्रतिष्ठित सभी हिन्दु इस प्रथामें पड़े हुए हैं। इन सब व्यर्थकी

देवी देवताओंकी पूजासे पृथक् करना भी वेदान्तदर्शनका एक मुख्य उद्देश्य है। व्यासजीने अपने इस दर्शनमें कहीं पर भी इस प्रकारकी अनार्थ पूजाका संकेत भी नहीं किया है। लोगोंमें भेड़ियाधसान घुसा हुआ है। विवेकशक्ति मारी गयी है। लोग देखते हैं, अनुभव करते हैं कि यह देवी देवता लोगोंकी किसी प्रकारकी कोई भी सहायता नहीं करते तो भी उन्हें ही रक्षक और तारणहार मानकर मानता मानते हैं, पूजा करते हैं, विनाशकी ओर जाते हैं। इन काल्पनिक देवताओंकी पूजाका एक सबसे भयजनक परिणाम यह आया है कि लाखों हिन्दू, मुसलमानोंकी क़ब्रों, मज़ारों और ताजियोंको पूजने लग गये हैं। मुसलमान फ़क़ीरोंसे डोरा, धागा, जन्तर मन्तर कराने लगे हैं। उनके जूठे पानीको, बाल बच्चे होने या जीनेके लिये, पीने लग गये हैं। ताज़ियोंको उठानेवाले हिन्दू ही होते हैं। इन सब दुराचारोंपर प्रहार करनेकेलिये भी वेदान्तदर्शन का प्रस्थान है।

इतिश्री सर्वतन्त्रस्वतन्त्र-परमहंसपरिव्राजक-स्वामिश्री-
भगवदाचार्यजीमहाराजप्रणीतायां वेदान्तदर्शने
सूत्रप्रसादिन्यां वृत्तौ प्रथमाध्याये
चतुर्थः पादः

---

# कुछ शब्द

पाठक महानुभावो !

आपकी सेवामें यह वेदान्तदर्शनका वैदिकभाष्य उपस्थित है। स्वामी श्री भगवदाचार्यजी महाराजकी यह कृति है। केवल वेदोंकी संहिताओंसे अर्थात् वेदोंसे ही इसमें सूत्रार्थकी योजनाकेलिये मन्त्र संगृहीत हुए हैं, अतएव इस भाष्यका नाम वैदिकभाष्य रखा गया है। एक, दो स्थलों-पर ही उपनिषदोंका ग्रहण हुआ है। सर्वत्र अन्यत्र, वैदिकमन्त्र ही हैं। इस नवयुगमें, क्रान्तिके युगमें, शास्त्रार्थमें भी क्रान्ति होनी ही चाहिये। शास्त्रोंमें शास्त्रकार महानुभावोंकी अगम्य बुद्धिने सब कुछ रख छोड़ा है। महापुरुषोंको समयानुसार उन उन दिव्य अर्थोंका अनुभव हुआ करता है। उसी अनुभवकी उपज यह वैदिकभाष्य है।

इस संस्कृत-हिन्दी-संयुक्त ग्रन्थके मुद्रणादि कार्योंमें कुल १५००) व्यय हुए हैं। केवल पांच सौ प्रति ही छप सकी हैं। काग़ज़ोंका मिलना दुःशक है। छपाईका भाव आसमानमें चढ़ा हुआ है। संस्कृतविभाग गुजरातमें ही छपा है। वहां मुँहमाँगे भाव स्वीकार करके इसे छपानेका साहस किया गया है। व्ययके इन रूपयोंमेंसे केवल २८५) रू० श्रीरामानन्द साहित्य मन्दिर, अलवरके लगे हैं। शेष सभी व्यय ग्रन्थकर्ता श्री स्वामी जी महाराजके प्रबन्धसे ही प्राप्त हुआ है। साहित्य समृद्धिकेलिये और प्रजा-ज्ञान-समृद्धिकेलिये श्री स्वामीजी महाराजने इस ग्रन्थको मुद्रित कराकर श्री रामानन्दसाहित्यमन्दिर अलवरको अर्पण कर दिया है। इस महती उदारताकेलिये मन्दिरकी ओरसे मैं आपका उपकार-स्वीकार करता हूँ।

अध्यक्ष
श्री रामानन्द साहित्य मन्दिर,
अट्टा, अलवर ( राजपूताना )
५—८—४७ ई०

निवेदक
महान्त श्रीकृष्णदास

